[ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼]

ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦੇ ਨੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਮੌਕਾ ਨਾ ਦਿਉ । ਇਹ ਨੁਕਸਾਨਦੇਹ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨੌਜਵਾਨਾਂ ਨੂੰ ਐਕਸਾਈਟ ਕਰਨ ਦਾ ਮੌਕਾ ਨਾ ਦਿਉ । ਇਸ ਲਈ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਐਡਜਰਨਮੈਂਟ ਮੋਸ਼ਨ ਨੂੰ ਐਡਮਿਟ ਕਰੋ ਤਾਕਿ ਅਸੀਂ ਦੁਬਾਰਾ ਸੂਬੇ ਦੀ ਲਾ ਐਂਡ ਆਰਡਰ ਦੀ ਹਾਲਤ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਸਕੀਏ ।

**ਟਿੱਕਾ ਜਗਜੀਤ ਸਿੰਘ :** ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਸਰ । ਕੀ ਬਹਿਸ 'ਇਨ ਕੈਮਰਾ' ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ? ਤੁਸੀਂ ਬਾਕੀ ਸਭ ਗੈਲਰੀਆਂ ਦੇ ਬੰਦਿਆਂ ਨੂੰ ਬਾਹਰ ਕਢ ਦਿਤਾ ਹੈ, ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਪਰੈਸ ਗੈਲਰੀ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਵੀ ਬਾਹਰ ਕਢ ਦਿਉ ਤਾਕਿ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਪਤਾ ਨਾ ਲਗੇ ।

**श्री देव राज ग्रानन्द** (ग्रम्बाला छावनी) : मुहतिरम स्पीकर साहिब, ग्राज पंजाब में यह हालात हैं कि तमाम पंजाब जल रहा है । ग्राज से चंद दिन पहले हमारे चीफ मिनिस्टर ने इस हाऊस में यह बात कही कि ला एंड ग्रार्डर की तमाम सिचुएशन हमारे हाथ में है, ग्रगर कोई शख्स सर उठाएगा तो हम ग्रच्छी तरह से उस की सरकोबी करने के लिए तैयार हैं । हमारे देखने में यह ग्राया कि तमाम एशोरैंसिज़ हाउस में दी हुई गलत साबत हो रही हैं । यहां तक हुग्रा कि पानीपत में जी. टी. रोड पर सरदार भगत सिंह के साथी, श्री दीवान चंद व दीगर ग्रादमी को जन संघ के जलूस ने ग्राग लगा कर ज़िंदा जला दिए । उन को दुकान बंद करने के लिए कहा गया । उन्होंने इन्कार कर दिया तो दुकान को जला दिया । इस से साफ ज़ाहिर है कि हम ग्रौर ग्राप भी कभी इस ग्राग की लपेट में ग्रा जाएंगे (प्रशंसा) । हम इस गवर्नमैंट से पूछते हैं कि क्या यह ग्रार्सन बंद नहीं कर सकती ? एक गवर्नमैंट इनएफीशैंट हो जाती है । उसे यह सोच लेना चाहिए कि हम हालात पर काबू नहीं पा सकते । मैं पुरज़ोर ग्रलफाज़ में कहता हूं कि यह काबू नहीं पा सके । यह पुराने कांग्रेसियों को इस तरह जलाने पर तुले हुए हैं । जन संघ को बिलकुल बैन कर दो ताकि वह एक कदम न उठा सकें । जब तक जन संघ की जमात बैन नहीं की जाती सूबे में यह ग्राग लगाते रहेंगे । सूबे में यह ग्राग जन संघ वालों ने लगाई है । यह गवर्नमैंट को ग्रच्छी तरह से मालूम है । मगर वह बिल्कुल खामोश बैठी है ग्रौर हाथ पर हाथ धर कर बैठी है । यह हमारे लिए बहुत ही मायूसी की बात है कि हम हालात पर काबू नहीं पा सके । मैं गवर्नमैंट से ग्रपील करता हूं कि प्रबंध होना चाहिए, बराए मेहर बानी ऐसे कदम उठाएं ताकि दूसरे ग्रादमियों को इबरत हासल हो कि इस के बाद कोई ऐसा कदम न उठा सकें ताकि न ही कोई सरकारी इमारत जलाई जाए न ही कोई बस जलाई जाए, न ही कोई ग्रादमी जले, नहीं तो वह दिन दूर नहीं कि जब यह चीफ मिनिस्टर तमाम ग्रादमियों को जला डालेगा ।

**चौधरी खुरशीद ग्रहमद** (नूह) : जनाब स्पीकर साहिब, जैसा कि ग्राप के सामने ग्रा चुका है, ग्राज इस हाऊस की यह ग्रोपिनियन हो चुका है कि पंजाब सरकार सिर्फ एक छोटी सी मिकदार के एजीटेटर्ज़ को काबू नहीं कर सकी, नहीं तो

अगर मास एजीटेशन होती तो पता नहीं कि सरकार का क्या बनता। आज यह समझती है कि कोई 10 फी सदी के करीब आदमी एग्रीव्ड हैं, उन्होंने पंजाब में यह हालात लाए हैं। जिंदा इन्सानों को दुकान में बैठे हुए दिन दिहाड़े फूंका जाता है। यह पंजाब के नीरो असैंबली में बैठे बंसुरी बजाते हैं। आज पंजाब के यह हालात हो गए हैं। यह मिनिस्टरी लोगों को झांसा दे रही है कि हम ने हालात पर काबू पा लिया है। यह कल का मिनिस्टरी का ब्यान है कि हम पंजाब के हालात को खराब नहीं होने देंगे। हालात यह हैं कि सरकार की जायदाद को जलाया जा रहा है, लोगों को जिंदा जलाया जा रहा है। आज दो आदमी एजीटेशन करते हैं तो पुलिस रोक नहीं सकती। यह क्या राज़ है? इस राज़ को फाश किया जाए। अगर न किया गया तो यह कारवाई इस तरह नहीं चलने दी जाएगी। इस मिनिस्टरी को कोई हक नहीं कि इन कुर्सियों पर बिराजमान रहे और स्टेट जलती रहे। मेरा पुरज़ोर मुतालबा है अपनी पार्टी वालों से और हाउस से कि गवर्नमैंट अपना कंट्रोल छोड़ दे। जिन्हें हकूमत करनी नहीं आती, वह छोड़ दें। हकूमत की कुर्सी बड़े-बड़े आदमियों का काम है, छोटे आदमी का काम नहीं है। मैं कहता हूं अपनी स्टेट गर्वनमेंट को, पंजाब के हीरो को कि वह बंसुरी बंद करे, लोगों को निजात दिलाएं और लोगों को रहने की इजाज़त दें।

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** (गनौर) : स्पीकर साहिब, पंजाब के सामने इस वक्त एक बड़ा मसला है। पंजाब में एक ज्वालामुखी भड़क उठा है। अब आप के सामने सिर्फ इतना मसला है कि आया इस एडजर्नमैंट मोशन को एडमिट किया जाए या न। इस बारे में मैं दो-चार मिनट से ज़्यादा नहीं लूंगा। स्पीकर साहिब, 10 या 12 साल पहले जब कि श्री भीम सैन सच्चर पंजाब के मुख्य मंत्री थे मेरे रोहतक के ज़िला में बड़ी गड़बड़ थी। ज़िंदा आदमियों को कत्ल कर दिया जाता था और किसी की ज़िंदगी सेफ नहीं थी। उस वक्त श्री भीम सैन सच्चर रोहतक तशरीफ ले गए। उस वक्त चौधरी लहरी सिंह मिनिस्टर थे। सरदार गुरचरन सिंह एस. पी. को कहा गया

" If you cannot control the situation I can transfer you"

इस पर एस. पी. ने विद कान्फीडैंस यह लफ्ज कहे थे :

"Well Sir, I can liquidate them all within a week provided I am given powers to do so."

स्पीकर साहिब, आप यकीन करेंगे कि न सिर्फ रोहतक ज़िला में बल्कि देहात में भी जितना गुंडा एलीमैंट था सरदार गुरचरन सिंह एस. पी. ने एक हफ्ते में लिक्वीडैट कर दिया। उस वक्त के मुख्य मन्त्री ने उसे कहा था :

"I give you unfettered powers."

मुझे 12 साल के बाद उस वक्त के राज की बात याद आती है। आज यह अमर है कि कांग्रेस वर्किंग कमेटी ने एक रैज़ोल्यूशन पास कर दिया है। उसको अमली जामा पहनाने का फर्ज़ और ज़िमेंदारी सरकार की है। लेकिन अभी उसकी सियाही

[ पंडित चिरंजी लाल ]

खुश्क नहीं होने पाई थी कि पंजाब में एक आग लगी और यह अमर खास तौर पर काबले ज़िक्र है कि यहां कोई कम्यूनल क्वैस्चन नहीं, यहां हिन्दू और सिख की प्राबलम नहीं। कुछ समझ में नहीं आता कि पंजाब में एक ऐसा एलीमैंट है जिस ने कारखाने जला दिए, दुकानें और बसें जला दीं और अब भिवानी और पानीपत में जो आग लगी है उसमें अपने ही भाई दूसरे आदमी को जलाते हैं। वह खदर पहनता था। वह एक पुलीटीकल आर्गेनाईज़ेशन से ताल्लुक रखता था। उसको ज़िंदा जला दिया। और यह हकूमत खामोशी धारण करके बैठी है। मैं समझता हूं कि इस हकूमत को इन कुर्सियों पर बैठने का अधिकार नहीं। शान तो उस में थी कि यह अलहदा हो जाते। यह हकूमत के मंत्री साहिब बलंद आवाज़ में कहते थे कि पंजाब की तकसीम नहीं की जाएगी पंजाब एक रहेगा। अगर इनकी आवाज़ वहां नहीं थी, सैंटर इनके साथ नहीं था, तो इनकी इज्ज़त इसी बात में थी कि यह कहते कि हम इस्तीफा देते हैं। यह कहते कि आप दूसरी मिनिस्टरी लाएं। अपनी जमीर के खिलाफ हकूमत का ठोंसना ठीक नहीं। इस मिनिस्टरी को लात मारो वरना उन्हों ने यह जिस तरह से कहा है और तै किया है कि इसे बनाया जाए वह किया जाए। इन को इस झील में डूब कर मर जाना चाहिए। वक्त का तकाज़ा है अगर हालात को यह नहीं कण्ट्रोल कर सकते तो जवाब दे दें। इस पंजाब के अंदर ऐसे आदमी हैं जो कन्ट्रोल कर सकते हैं, यहां पर पीस और ला एंड आर्डर रेस्टोर कर सकते हैं। आप को याद होगा कि पैप्सू के अंदर एक ही आदमी ने ला एंड आर्डर कायम कर दिया था, यह तो बहुत से आदमी बैठे हुए हैं लेकिन मुश्किल यह है कि इन का आपस में ट्रस्ट नहीं है, यह एक दूसरे की टांग खींचने में लगे हुए हैं। यहां पालेटिक्स की आग लगी हुई है (हंसी) यह हंसी की बात नहीं है, मज़ाक का मौज़ू नहीं है। पंजाब की जनता आज रो रही है, पंजाब में आग लग रही है, गवर्नमैंट कतई फेल हो चुकी है। उन की अपनी पार्टी गवर्नमैंट के खिलाफ नारे लगा लगा कर बगावत बुलँद कर रही है। इस लिए अगर आप ऐसे हालात में एडजर्नमैंट मोशन एडमिट करके उस पर डिसकशन की इजाज़त देंगे तो मुनासिब होगा।

**श्री मोहन लाल (बटाला) :** स्पीकर साहिब, हम जानते हैं कि आप के रास्ते में रूलज़ की रूकावट है इस एडजर्नमैंट मोशन को एडमिट करने में लेकिन ऐसे क्यों हुआ वह सरकमस्टांसिज़ आप के सामने रखने ज़रूरी हैं। आप जानते हैं कि आज पंजाब में सैंसरशिप है, कोई खबर अखबारों के ज़रिए पहुंचती नहीं, कई स्थानों पर टैलीफोन बंद हैं, तारें टूटी हुई हैं, इस लिए इस हाउस के किसी मेम्बर को सही वाक्यात का उस वक्त तक इलम नहीं था जब तक कि हम विधान सभा में नहीं आए थे। इस के मुताल्लिक ऐसी खबर निकाली गई कि तीन आदमियों को जला दिया गया और वह भी सिर्फ ट्रिब्यून में क्योंकि और सब अखबार बंद हैं, पंजाब में सैंसरशिप है। खबर आई जैसे कोई मामूली वाका हुआ है। इस बात का किसी को

इलम नहीं था कि वह कौन तीन आदमी थे, उन को कैसे जलाया गया और वाक्या क्या हुआ । मगर यहां आने के बाद पता लगा कि वह कौन थे जो जलाए गए । एक थे मशहूर क्रान्तिकारी श्री क्रान्ति कुमार जो सरदार भगत सिंह और सरदार गुलाब सिंह के साथी रह चुके थे, जिन को आप जानते हैं आज़ादी की लड़ाई में कई बार जेल गए, जो बहुत लम्बी कैद काट कर आए थे देश के लिए, जो आज गरीबी की ज़िन्दगी बसर कर रहे थे, जिन्हों ने अपनी कुरबानी का कोई सिला नहीं मांगा था, उन को जी. टी. रोड पर रोज़ेरौशन दोपहर के वक्त पुलिस और एडमिनिस्ट्रेशन की आंखों के सामने अगर जलाया जा सकता है तो इन के बलंद बांग दावे जो कल किए गए, पहले भी जो एश्योरेंस दी गई कि हम हरेक बात का मुकाबला करने के लिए तैयार हैं ला एंड आर्डर को मेनटेन करने के लिए, इन की वह एश्योरेंसिंज़ कहाँ गई । आप के रास्ते में, स्पीकर साहिब, जो रूल्ज़ की रूकावट है, वह इस लिए दूर की जाए क्योंकि मुर्दा ज़मीरों को आज झंझोड़ने की ज़रूरत है । अगर ज़मीर होती मुख्य मंत्री साहिब की तो जिस वक्त इन्होंने सुना था कि श्री क्रान्ति कुमार और दीवान चन्द ठाकुर को दिन दिहाड़े जला दिया गया एडमिनिस्ट्रेशन के देखते हुए तो यह उसी वक्त अपने कर्त्तव्य को पूरा करते और रीज़ाइन कर देते लेकिन ऐसा मालूम होता है कि कुर्सी के लालच की वजह से इन की ज़मीर मुर्दा हो चुकी है । मैं समझता हूं कि इन सब बातों को सामने रखते हुए आप हकबजानब हैं, दरियाफत करने के लिए कि जो रूल्ज़ की रूकावट है उस को किस तरह दूर किया जा सकता है । मैंने वाक्यात बताए हैं कि आप को क्यों एडजर्नमेंट मोशन वक्त पर नहीं दिया जा सका । आज के हालात के मुताबिक सैंसरशिप की वजह से मैंबर साहिबान के सामने सही हालात नहीं थे । मैं अर्ज़ करूंगा कि आप ने हाउस की सैंस को देख लिया है । इस लिए आप डिसकशन एलाउ करने के लिए हाउस की सैंस को सामने रखें । कल पार्टी मीटिंग हुई थी जो शाम के सात बजे तक चलती रही । उस वक्त तक हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने नहीं बताया कि श्री क्रान्ति कुमार और उन के साथियों को रोज़े रोशनी जला दिया गया है और आज भी क्या इन का कर्त्तव्य नहीं था कि यह पब्लिक को कानफीडेंस में लेते । लेकिन इन्होंने तो समझा कि कोई भेड़ बकरी थी जो जला दी गई । पानीपत में कल भी इन्होंने स्टेटमेंट दी थी और आज फिर कहते हैं कि शान्ति है, हालात काबू में हैं । क्या इन को शर्म नहीं आती जब यह ऐसे एलान करते हैं । रेडियो में एनाऊंसमैंट होती है कि हालात काबू में हैं, पालियामेंट में बताया जाता है कि हालात अन्डर कन्ट्रोल हैं । मगर जैसे हालात इन के काबू में हैं उस का नमूना हमारे सामने है । मैं पूछता हूं कि क्या इन्हों ने पालियामेंट को अपनी पार्टी को और पब्लिक को अंधेरे में रखने के लिए बहुत नाजायज़ कोशिश नहीं की । मैं, स्पीकर साहिब, आप से अपील करूंगा कि इस मोशन को आप इस लिए एडमिट करें क्योंकि यह इतना इम्पाटेंट मामला है कि आज तक इस पंजाब की हिस्ट्री में इस से ज़्यादा इम्पार्टेंट मैटर कभी नहीं देखने में आया ।

[श्री मोहन लाल]

मैं ने आपसे अर्ज़ किया है कि वाक्यात क्या हैं। इस लिए अगर रूल्ज़ की बिना पर इस मोशन को एडमिट नहीं किया जा सकता तो इस हालात की बिना पर मैं चाहूंगा, स्पीकर साहिब, कि आप रूल्ज़ को छोड़ कर यह बात हाउस के वोट पर छोड़ दें। आखिर यह रूल्ज़ भी तो हाउस ने ही बनाए हैं। मैं समझता हूं कि आज कोई भी और चर्चा इस मोशन के मुकाबले में हेच है। हमारे लिए यह शर्म की बात होगी अगर हम इस बात को छोड़ कर और किसी बहस में पड़ें। इस लिए आज का सारा दिन आप इसी बात पर चलने दें और इसी पर डिबेट रखें। अगर हम ऐसा नहीं करते तो मैं समझता हूं कि हम पंजाब के साथ, इस हाउस और पंजाब की जनता के साथ इनसाफ नहीं करते। इस लिए आप कृपा करके रूल्ज़ से ऊपर उठ कर हाउस का वोट लेकर इस मोशन को एडमिट करें।

**कामरेड राम प्यारा** (करनाल): : स्पीकर साहिब, कल जो पानीपत में वाक्या हुआ है उस पर मुझे सख्त अफसोस भी है और मैं उसकी पुरज़ोर मुज़म्मत भी करता हूं। मुझे दुख है कि उस में मेरे तीन साथी बलिदान हुए। उस वाक्या से यह बात तो कन्फर्म होती है कि पंजाब में फिरकाप्रस्ती नहीं है क्योंकि वह तीनों ही हिन्दु कांग्रेसी थे। पंजाब की जनता मुबारिकबाद की मुस्तहिक है कि उसने फिरकाप्रस्ती की बात नहीं उठाई। यह जो हालात बिगड़े हैं इन्हें हमें सबको मिल कर सम्भालना चाहिए। जहां तक पंजाब में अमन का ताल्लुक है, मैं अर्ज़ करता हूं कि कल जिस वक्त यहां कामरेड राम किशन और सरदार दरबारा सिंह अमन अमान की दुहाई देते हुए इस हाउस में नीरो की तरह बांसुरी बजा रहे थे, तो उस वक्त पानीपत जल रहा था। जो यह बात पंडित मोहन लाल ने कही कि चीफ-मिनिस्टर साहिब को हालात का पता था। लेकिन कल उन्हों ने बयान नहीं दिया पार्टी में, उस में वज़न नहीं क्यों कि मेरी इत्तलाह के मुताबक अगर वह ठीक है कि रात के 9 बजे तक जब यह तीनों साथी आपने घर नहीं पहुंचे तो उनकी तलाश जारी हुई।

पहले खयाल था कि घर चले गए और घर वालों को ख्याल था दुकान पर हैं लेकिन 9 बजे जब घर नहीं पहुंचे तो चर्चा शुरू हुआ। 9 बजे के बाद जब श्री दीवान चन्द की जली हुई दुकान को खोला तो उस में से जली हुई लाशें मिलीं (शोर) मेरी इत्तलाह के मुताबिक अगर वह सही है तो उस दुकान में बहुत सारा इनफलेमेबल सामान था। जब मलबा उठाया गया तो तीनों लाशें मिलीं। मैं जनता को इतना अलज़ाम नहीं देता जितना अफसरों को देता हूं। (शोर) मुझे एक मिन्ट सुन तो लो ... शोर ... मुझे पता है कौन बोल रहा है दरबारा सिंह बीच में बोल रहा है। (शोर)

जिस वक्त उस बच्चे को गोली लगी थी तो जब उसका हस्पताल में पोस्टमार्टम हो रहा था तो उस वक्त पुलिस ने कोई ध्यान इस बात की तरफ नहीं दिया कि शहर में इस हादसा के खिलाफ जज़बात उभर सकता है । और कुछ हो सकत है उस वक्त अफसरों की चाहे वह एस० डी०ओ० है या पुलिस वाले हैं उनकी ड्यूटी थी । कि वह शहर में जा कर हालात को देखते लेकिन वह हस्पताल में बैठे रहे । इस में एक और बात पता करने वाली है और मैं चाहता हूं गवर्नमैंट उसका पता करे कि आया जिस वक्त जलूस या माब गुज़र रहा था तो उसके शुरू में गोली चली या जलूस का कुछ हिस्सा गुज़र जाने के बाद गोली चली । अगर जलूस गुज़रने के बाद गोली चली तो मैं समझता हूं जान बूझ कर अमन खराब करने की कोशिश की गई.. (शोर) जहां तक यह आवाज़ आई है कि राम किशन बोल रहा है, मैं समझता हूं कि जहाँ गवर्नमैंट की बददयानती हो वहां उसके लिए राम किशन भी उतना ज़िम्मेदार है और दरबारा सिंह भी उतना ज़िम्मेदार है । I have no special preference either for Comrade Ram Kishan or Sardar Darbara Singh । स्पीकर साहिब, मिनिस्ट्री किसी की आए किसी की जाए हम यह चाहते हैं कि गवर्नमैंट में इमानदारी होनी चाहिए और अमन डिस्टर्ब नहीं होने देना चाहिए । मिनिस्ट्री चाहे दरबारा सिंह की हो, मोहन लाल की हो या राम किशन की हमें इस से ताल्लुक नहीं । पंजाब की जनता की मांग है कि अमन कायम हो ।

जहां तक यह बात है कि वह रिज़ाइन करें मैं उन लोगों के साथ हूं जो कहते हैं रिज़ाइन न करो बल्कि इस की जुडीशल इन्क्वायरी कराओ और जो ज़िम्मेदार है उसे प्रासीक्यूट किया जाए । वह कौन से हालात हैं जिन की वजह से मैं आपसे कहूं कि यह मोशन एडमिट हो ? वह यह हैं कि आज पंजाब में आग लगी हुई है और इस पर कल दो घंटा बहस भी हुई । पंजाब में पिछले पांच-सात दिनों में कई नौजवान इस आग की आहुति में आ गए और बहुत सारे शहरों में अमन को खतरा हो गया है ।

मेरी खुशकिसमती है और करनाल वाले मुबारिकबाद के मुस्तहिक हैं कि जलूस के बावजूद वहां पर कुछ नहीं हुआ लेकिन बहुत सारे शहरों में गड़बड़ हो रही है । इन हालात में आप रूल्ज़ को न देखें । रूल्ज़ बहुत छोटी चीज़ हैं

(घंटी)

आप रूल्ज़ से ऊपर उठें । आप जब चाहें अपना डिसक्रीशन य्यूज़ कर सकते हैं । आप इस मोशन को ऐंडमिट करें ।

जो बात पंडित मोहन लाल ने वोटिंग वाली कही मैं ताकत दिखाने वाली स्पिरिट में नहीं जाता हूं बल्कि इस स्पिरिट में जाता हूं कि यह हाउस की, जनता की मांग है । मैं आपको बताना चाहता हूं कि इस अमन को बिगाड़ने में दरबारा सिंह और राम किशन किस तरह ज़िम्मेदार हैं । (शोर)

[कामरेड राम प्यारा]

एक मिनिस्टर आर्डर देता है कि फलां फलां पुलिस अफसर बदमाश है, कुरप्ट है उसे बदलो लेकिन दूसरा मिनिस्टर उस आर्डर को रोक देता है । राम किशन आर्डर देता है, दरबारा सिंह रोक देता है और दरबारा सिंह आर्डर देता है तो राम किशन रोक देता है ।

(शोर)

आज गवर्नमैंट कानून की पैरवी नहीं कर रही बल्कि ज़ाती हुकमों की पैरवी कर रही है ।

(घंटी)

आखिर में मैं यह कहना चाहता हूं कि 7/8 फरवरी को एडीशनल आई० जी० करनाल गए थे । उन्हें एक आदमी ने एक ऐफीडेवट दिया... . .

(शोर)

**Mr. Speaker :** This has nothing to do with this motion.

**कामरेड राम प्यारा** : मैं उसी बात पर आ रहा हूं कि उन्हें एक आदमी ने एफीडेवट दिया कि इस थानेदार ने मेरे सामने मेरी बीवी के साथ रेप किया....

(शोर)

इस थानेदार का काम औरतें स्पलाई करना है..........यह औरतें स्पलाई करता है इस वजह से उनके खिलाफ कोई ऐकशन नहीं लिया जा रहा---

(शोर)

मरा यह अलज़ाम उन आदमियों के खिलाफ है जो अफसरों से ऐसे काम कराते हैं और उनके खिलाफ कोई ऐकशन नहीं लेते......

(शोर)

**Mr. Speaker** : Order, order. Please take your seat now.

**श्री रूप लाल महता** (पलवल) : स्पीकर साहिब, कांग्रेस वर्किंग कमेटी के प्रस्ताव के बाद पंजाब में जो आग भड़की है और स्टेट में फ़सादात कराने की कोशिश की जा रही है, उसकी सख्त मुज़म्मत करनी चाहिए । मैं समझता हूं कि यह तबके, जो यह आग भड़का रहे हैं, कांग्रेस पार्टी को अगले चुनाव में चोट लगाने की कोशिश कर रहे हैं ।

स्पीकर साहिब, इस में कोई शक नहीं है कि जन संघ पार्टी ने और कांग्रेस पार्टी के लोगों ने कहा कि पंजाब की और तक्सीम न की जाए । पंजाब के दोनों रिजन इसी पंजाब के अन्दर 'स्टेटस को' रहें और दोनों रिजन फलें फूलें ।

इस के बारे में इख्तिलाफ हो सकते हैं लेकिन जब कांग्रेस वर्किंग कमेटी ने इस के बारे में फैसला दे दिया तो कांग्रेसियों ने जो कि अपनी पार्टी के वफादार सिपाही हैं, उन्हों ने अपनी पार्टी के वरडिक्ट को मान लिया । आज से तीन चार दिन पहले पंजाब के अन्दर जो कुछ हुआ और हो रहा है, वह काबले मज़म्मत है । उस के लिए जितना भी कोसा जाए उतना थोड़ा है ।

इस के अलावा सरकार का फर्ज है कि वह पंजाब के अन्दर ला एंड आर्डर मेनटेन करे और जो एडमिनिस्ट्रेशन में ढील है, उस को त्यागा जाए। पंजाब के अन्दर जो गुंडागर्दी का ऐलीमेंट है, उस को सखती से क्रश किया जाए ताकि पंजाब के अन्दर अमन कायम हो सके।

इस से पहले पंजाबी भाषा को मान्यता देने के लिए और हिन्दी भाषा को मान्यता देने के लिए बड़े बड़े आन्दोलन पंजाब के अन्दर चले। उस समय भी हजारों की संख्या में लोगों ने अपनी विचारों को प्रदर्शित करने के लिए मुज़ाहरे किए लेकिन आज कल जैसे हालात पहले कभी नहीं हुए। आज पंजाब के हालात बहुत ही नाखुशगवार हो चुके हैं। आज आवाम अपने आप को सुरक्षित नहीं समझ रहे हैं। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि क्रांतिकारी क्रान्ति कुमार मेरा जेल का साथी था। उस ने देश की हमेशा सेवा की। वह फिरकाप्रस्ती वालों के हाथों से अग्नि में भेंट हुए। पंजाब के हुल्लड़ मचाने वालों ने उसको और उसके दो साथियों को मार दिया। वह देश-भक्त थे और देश को ही वह सर्वोपरि समझते थे। मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से या ला एंड आर्डर के मिनिस्टर इन्चार्ज से प्रार्थना करना चाहता हूं कि वह अपने फर्ज़ को अच्छी तरह से निभाएं और जो इस मामले में गुनाहगार हैं, उन पर सख्त कार्यवाही की जाए।

मैं समझता हूं कि यहाँ पर गर्म तकरीरें करने से पंजाब में अच्छा वातावरण पैदा नहीं हो सकता है। यह झगड़ा तो सखत कदमों के द्वारा ही खत्म हो सकता है। इस की मुज़म्मत ट्रेज़री बैंचों और अपोज़ीशन के बैंचों की तरफ से होनी चाहिए क्योंकि यह बातें काबले मुज़म्मत है। जनता ने हमें अपने नुमायंदे चुन कर यहाँ पर भेजा है। इस लिए हमारा फर्ज़ बन जाता है कि हम पंजाब के अन्दर ला एंड आर्डर को कायम रखें ताकि शान्ति चाहने वाली जनता अपने आप को सुरक्षित समझ सके।

मैं फिर अर्ज़ करना चाहता हूं कि श्री क्रान्ति कुमार ने देश की बहुत सेवा की है। वह जेल के अन्दर मेरे साथ रहे। मैं उन की बहुत कदर करता था। वह पानीपत के अन्दर अपना कारोबार करते थे। वह फिरकाप्रस्त बातों को अच्छा नहीं समझते थे। कल कुछ हुल्लड़बाजों ने उसे जिन्दा ही जला दिया। मैं वजीर साहिबान से प्रार्थना करना चाहता हूं कि वह उन के घर पर जा कर शोक प्रकट करें और जो कुछ उस की हानि हुई, उस को असैस किया जाए और उस का मुआवज़ा उस के परिवार को दिया जाए।

(घंटी)

स्पीकर साहिब, जालन्धर अमृतसर और भिवानी के अन्दर जो कुछ हुआ, वह काबले मुज़म्मत बात है। यह चीजें जन संघ पार्टी ने अपने मुफाद के लिए कीं। इन्हों ने अपने मुफाद के लिए पंजाब के अन्दर गड़बड़ी फैलाई। मैं सरकार से प्रार्थना करना चाहता हूं ऐसी कारवाई करने वालों को जो कोई भी हो उस को

[श्री रूप लाल महता]

गैर कानूनी करार कर दिया जाए। चाहे जनसंघ हो या कोई और हो। अमन कायम रखना इस हाऊस का काम है। यह हाऊस अमन का ज़ामन है। ऐसी पार्टी को गैर कानूनी करार दिया जाए ताकि यहाँ अमन कायम हो सके। पंजाब की तकसीम के बारे में सैंटर सरकार ने फैसला करना है। लेकिन इस तरह के हालात पैदा करने की इज़ाज़त हमारी सरकार को नहीं देनी चाहिए।

(घंटी)

स्पीकर साहिब, मैं सरकार को प्रार्थना करना चाहता हूं कि जिन लोगों का 4,5 दिनों के अन्दर जो नुक्सान हुआ है, उस का सरकार जायज़ा ले और लोगों को सरकार की तरफ से मुआवज़ा दिया जाना चाहिए।

**Chaudhri Hardwari Lal** (Bahadurgarh) : Mr. Speaker, the situation, which is sought to be discussed through this Adjournment Motion, has two aspects—the first that the Police and the Government forces should quell disturbances wherever they occur; and secondly that the Police should not murder innocent people on the excuse that they are enforcing Law and Order. A great deal has been said on the first issue, but practically nothing about the second one. The town of Bhiwani has been mentioned by a few friends in a wrong way and in the wrong context. I have got an authentic story from the Principal of the Vaish College, Bhiwani. He says :—

> "At about 10.30 a.m., a peaceful procession was coming from the T.I.T. Mill side shouting slogans : "Hindu Sikh Unity—Amar Rahe", "Hindu Sikh—Bhai Bhai", "Punjab Ekta—Zindabad", "Punjabi Suba—Murdabad", and when it reached near the college gate a reckless lathi-charge was made.
>
> As a result of lathi-charge, the situation became tense and explosive. The unruly element in the procession began brick-batting the Police. The Police got flared up and resorted to indiscriminate firing in all directions including towards the college without any provocation from the college premises which resulted in injuries to several persons.
>
> According to my instructions to the college students they were dispersing in batches in two's and three's at about 12.30 p.m. while the students were about to leave the College gate, the Police party along with the S.D.M., were seen coming on their way back from the Railway Station side. As they came in front of the college building, the Police again resorted to indiscriminate firing aiming towards the college premises, without any provocation whatsoever. The firing was inhuman, barbarous and callous. One of the bullets hit Mr. Ranbir Singh who was in the college premises. He collapsed on the spot. Some others were injured. He was the only son of Shri Matu Ram of the village Rudral, P. O. Chandani, district Mohindergarh. Several rounds were fired.

Immediately, after this serious incident, I, along with a few members of the staff went to S.D.M.'s Court to protest against this inhuman and unjustified firing.

After that, the Deputy Commissioner, the S. P., had reached Bhiwani from the Head quarters. I, accompanied by a few members of the staff brought them to the college and narrated to them the whole story and showed them the pools of blood in the college premises and a few bullet marks which were photographed. They assured me and the members of the staff that an enquiry would be instituted and the guilty would not be shielded at all."

Mr. Speaker, there has been a demand from various quarters of the House, including (from) the Congress Benches, for the Government to resign. I shall respectfully suggest, Sir, that for once, for a change, if not for anything else, the Government should listen to the House, and to its own supporters. There are only two alternatives before it. Either it should rise to the occasion immediately and maintain peace in the State, or, alternatively like self-respecting people, the Government should quietly resign and make room either for those who can maintain peace, or for the promulgation of the Governor's Rule.

**Voices** : No, not Governor's Rule.

**Chaudhri Hardwari Lal** : These are the only two alternatives, Sir. If the Government cannot rise to the occasion, it should resign and law and order should be restored. I would, therefore, request you to admit the Adjournment Motion, so that a fuller discussion on the whole situation is made.

**ਸਰਦਾਰ ਕੁਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** (ਫ਼ੀਰੋਜ਼ਪੁਰ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਸ੍ਰੀ ਕਰਾਂਤੀ ਕੁਮਾਰ ਦਾ ਸਬੰਧ ਹੈ, ਮੇਰਾ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਜਾਤੀ ਸਬੰਧ ਸੀ, ਮੇਰਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਪਿਛਲੇ 37 ਸਾਲਾਂ ਦਾ ਸਬੰਧ ਸੀ, ਮੇਰੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਸਾਰੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਵਿਚ ਕੋਈ ਇਖਤਲਾਫ ਨਹੀਂ ਰਹਿਆ । ਉਹ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਪੁਰਾਣੇ ਮੈਂਬਰ ਸਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਰਾਣੇ ਕਾਂਗਰਸੀ ਮੈਂਬਰ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਵੱਡੇ ਵਫਾਦਾਰ ਸਿਪਾਹੀ ਸਨ । ਚਾਹੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਮਰ ਕੈਦ ਜਾਂ ਫ਼ਾਂਸੀ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਫਿਰ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮੂਵਮੈਂਟ ਨਾਲ ਤੱਲੁਕ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਸਫ਼ਰਰਜ਼ ਲਈ ਬੜੀ ਦੌੜ ਧੂਪ ਕੀਤੀ । ਜਦੋਂ ਪੰਡਤ ਮੋਹਣ ਲਾਲ ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਸਫਰਰਜ਼ ਦੀ ਕਾਨਫਰੰਸ ਕਰ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕੀਤੀ । ਠੀਕ ਕੀਤਾ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਪਣੇ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਖਿਆਲ ਸਨ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੋਈ ਆਰਡੀਨਰੀ ਵਰਕਰ ਵੀ ਰਿਹਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਵੀ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਹਕ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਦਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਾਸ ਖਿਆਲ ਹੋਣ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਿੰਦਾ ਜਲਾ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ । ਮੈਂ ਡਿਸਓਨ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ ਸਾਡੀ ਪਾਰਟੀ ਦਾ ਕੋਈ ਹਥ ਹੈ ਹਾਲਾਤ ਅਜਿਹੇ ਹੋ ਗਏ ਹਨ । ਪੰਜਾਬੀ ਜਨ ਸੰਘ ਦਾ ਇਕ ਕਸੂਰ ਜ਼ਰੂਰ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਾਕੀ ਦੇ ਲੋਕ ਚਾਹੁੰਦੇ ਸਨ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਜਨ ਸੰਘ ਵੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਸੀ ਕਿ ਸਟੇਟਸ ਕੋ ਕਾਇਮ ਰਹੇ । ਪਰ ਮਹਿਜ਼ ਇਸ ਲਈ ਦੁਨੀਆ ਦੀਆਂ ਜਿੰਨੀਆਂ ਜ਼ਿਆਦਤੀਆਂ ਹਨ ਇਸ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਨਾਂ ਲਗਾ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਤਊਨ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਇਹ ਡੀਮਾਂਡ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਅਨ-ਲਾ ਫੁਲ ਕਰਾਰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ, ਇਹ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ, ਇਹ ਡੈਮੋਕ੍ਰੈਟਿਕ ਸੈਟ ਅਪ ਵਿਚ ਇਕ ਵਡੀ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਬਰ-ਮਿਲਾ ਕਹਿਣ ਵਿਚ ਪਿਛੇ

[ਸਰਦਾਰ ਕੁਲਬੀਰ ਸਿੰਘ]

ਨਹੀਂ ਰਹੂੰਗਾ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਪੁਰ ਅਮਨ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਵੀ ਪ੍ਰੋਟੈਸਟ ਕੀਤਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਵੀ ਪੁਲਿਸ ਨੇ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਕੀਤੀ । ਜੇ ਕਰ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਪੁਲਿਸ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਨਾ ਕਰਦੀ ਤਾਂ ਹਾਲਾਤ ਅਜਿਹੇ ਨਾ ਹੁੰਦੇ । ਪੁਲਿਸ ਦੀ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਦੇ ਨਤੀਜੇ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਇਹ ਰੀਐਕਸ਼ਨ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਹ ਮਸਲਾ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਦਿਮਾਗ ਵਿਚ ਪਿਛਲੇ 18 ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਸੀ—ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਬਣੇਗਾ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ਬਣੇਗਾ । ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਫੈਸਲਾ ਹੋਇਆ ਤਾਂ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕੀ ਸਮਝਦੇ ਸਨ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਨਹੀਂ ਬਣੇਗਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਰੀਐਕਸ਼ਨ ਹੋਇਆ । ਪਰ ਸਾਰੀਆਂ ਦੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨੂੰ ਜਨ ਸੰਘ ਦੇ ਨਾਲ ਨੱਥੀ ਕਰ ਦੇਣਾ ਸਿਰਫ ਇਸੇ ਕਰ ਕੇ ਕਿ ਉਹ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਏਕਤਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਸਨ, ਭਾਵੇਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੁਝ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਹੈ. . . . (ਵਿਘਨ) (ਸ਼ੋਰ) ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਂ ਲਗਾ ਦਿਉ ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਅਜ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਹੜਤਾਲ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਹੜਤਾਲਾਂ ਦਾ ਤੁਅਲਕ ਹੈ, ਇਹ ਖਿਲਾਫੇ ਕਾਨੂੰਨ ਨਹੀਂ ਹਨ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਦੂਸਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਪੈਦਾ ਹੋ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਬੜੀਆਂ ਸੀਰਅਸ ਹਨ ਅਤੇ ਕੋਈ ਵੀ Law-abiding citizen ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰੇਗਾ । ਪਰ ਅਸਲੀ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਆਪਣੇ ਝਗੜੇ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਪੰਜਾਬ ਸਫਰ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਜਿਹੜੇ ਲੋਕ ਪਿਛਲਿਆਂ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਮਨਿਸਟੀਰੀਅਲ ਬੈਂਚਿਜ਼ ਤੇ ਸਨ, ਹੁਣ ਉਹ ਮਨਿਸਟਰੀ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹਨ ਪਰ ਕਾਂਗਰਸ ਵਿਚ ਹਨ, ਉਹ ਲੋਕ ਹਰ ਮੌਕੇ ਦਾ, ਹਰ ਗੱਲ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਚਾਹੇ ਖੁਦ ਉਹ ਕੋਈ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹੋਣ । ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਰਕਤਾਂ ਦੀ ਜਸਟੀ-ਫਿਕੇਸ਼ਨ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਜੋ ਕੁਝ ਹੋਇਆ ਹੈ ਬਹੁਤ ਬੁਰਾ ਹੋਇਆ ਹੈ, ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਪੂਰੀ ਤਫਤੀਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਕਸੂਰ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਸਜਾ ਦਿਤੀ ਜਾਏ, ਕਿਸੇ ਨੂੰ spare ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਜਿਸ ਨੇ ਵੀ ਕ੍ਰਾਂਤੀ ਕੁਮਾਰ ਨਾਲ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ spare ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਪਰ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਆਦਮੀ ਇਕ ਦੂਸਰੇ ਕੋਲੋਂ ਗੱਦੀਆਂ ਖੋਹਣ ਲਈ ਅਤੇ ਬਦਲੇ ਲੈਣ ਲਈ ਵਾਕਿਆਤ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾਉਂਦੇ ਹੋਇਆਂ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਸੈਂਟੀਮੈਂਟਸ ਐਰੋਜ਼ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਇਹ ਗੱਲ ਨਾਵਾਜਿਬ ਹੈ ।

12.00 noon

ਸੂਬੇ ਦੇ ਮਾਹੌਲ ਨੂੰ ਗੰਦਾ ਹੋਣ ਤੋਂ ਰੋਕਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਪਣੀ ਪਾਰਟੀ ਵਿਚ ਇਕ ਦੂਸਰੇ ਨੂੰ ਗਾਲੀਆਂ ਕਢੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਪਰ ਰੋਕਣ ਵਾਲਾ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਡੈਮੋਕ੍ਰੇਟਿਕ ਸੈਟ ਅਪ ਵਿਚ ਜਿਥੇ ਹਰ ਗੱਲ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਹੈ ਉਥੇ ਗਿਆਨੀ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਜਿਹੇ ਬਜ਼ੁਰਗ ਆਦਮੀ ਲਿਸਟਾਂ ਚੁਕੀ ਲਿਆਉਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਫਲਾਣੇ ਨੂੰ ਪਕੜ ਕੇ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਧੱਕ ਦਿਓ । ਫਲਾਣੇ ਨੂੰ ਅੰਦਰ ਭੇਜ ਦਿਉ । ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਇਨਸਾਫ ਨਾਲ ਵੇਖੋ, ਜਿਸ ਦਾ ਕਸੂਰ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾ ਦਿਉ । ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਪਾਰਟੀ ਖਾਸ ਖਿਆਲ ਰਖਣ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਕਰ ਕੇ ਨਿਸ਼ਾਨਾ ਇਤਾਬ ਬਣਾਈ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਜ਼ਮਾਨੇ ਦੀਆਂ ਬੁਰਾਈਆਂ ਉਸ ਦੇ ਜ਼ਿੰਮੇ ਲਗਾ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ । ਕਾਂਗਰਸ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਵੀ ਕਈ ਲੋਕ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਅਸੂਲਾਂ ਦਾ ਵਿਰੋਧ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਉਹ ਮਾਹੌਲ ਨੂੰ ਗੰਦਾਂ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਉਹ ਇਕ ਦੂਸਰੇ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਇਲਜ਼ਾਮ ਲਗਾ ਕੇ ਦੂਸਰੀਆਂ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਪਾਰਟੀਆਂ ਨੂੰ ਬਦਨਾਮ ਕਰਨ ਲਈ ਤੁਲੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਇਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਪ੍ਰੋਟੈਸਟ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਤੁਸਾਂ ਇਸ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦੇਣੀ ਹੈ ਉਹ ਤੁਹਾਡਾ ਕੰਮ ਹੈ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਖਿਆਲ ਰਖ ਲੈਣਾ । ਅਗੇ ਤੁਸੀਂ ਜਾਣੋ ਤੇ ਤੁਹਾਡਾ ਕੰਮ ਜਾਣੇ ।

**श्रीमती शन्नो देवी** (उपाध्यक्षा) : स्पीकर साहिब, आज पंजाब के लिये एक काला दिन है। जिन लोगों ने फांसी के तख्ते को चूमा था, जो लोग काल कोठड़ियों में रहे मुझे अफसोस है कि आज की हकूमत या पहली हकूमत उनको किसी दर्जे पर न पहुंचा सकी। जब कौंसिलों में भेजने का वक्त आया, जब राज्य सभा में भेजने का वक्त आया तो राज द्वारों में से रानियों और महारानियों को निकाला गया। (आवाज़ें: शेम, शेम)

बड़े घरों में रहने वाले लोगों को निकाला गया। जब हकूमत बनाने की जरूरत हुई तो न सोचा कि जिन लोगों ने यह पौधा लगाया था, जिन लोगों को इस पौधे के उखड़ने से तकलीफ होगी, उन को पास न फटकने दिया। आज के दिन क्रान्ति कुमार का इस तरह से दिन दिहाड़े जलाया जाना हमारी डैमोक्रेटिक इन्स्टीच्यूशन और कांग्रेस की शानदार इन्स्टीच्यूशन के लिये एक बदनुमा धब्बा है। आज बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि आज पंजाब में ला एंड आर्डर की हालत यह है कि (इस समय जब श्री प्रबोध चन्द्र शिक्षा मन्त्री बाहर जाने लगे तो हाउस में बहुत शोर शराबा हुआ।)

**श्री अध्यक्ष :** आर्डर, आर्डर। (Order, order)

**श्री मती शन्नो देवी :** स्पीकर साहिब, मैं बड़े अदब से आप की मार्फत इस हाउस के मेम्बरों से दरखास्त करना चाहती हूं कि मुझे दो मिन्ट के लिए बोल लेने दो इस के बाद मालूम नहीं कि किस को जलना है और किस को मरना है।

मैं कह रही थी कि ला एंड आर्डर की हालत इस सूबे में यह हो कि चंद लोग उठ कर जिस को चाहें जला दें। कल शाम को जब मैं पार्टी मीटिंग में जा रही थी तो मैंने कामरेड राम किशन से पूछा कि सुना है कि लुधियाना को मिल्टरी के सुपुर्द कर दिया है। अच्छा किया, उन्होंने मुझे बताया नहीं। गवर्नमैंट के अपने राज़ होते हैं। लेकिन मैं नहीं समझ सकी कि कल तीन चार-बजे क्रान्तिकारी क्रान्ति कुमार, दीवान चन्द और लांबा को जला दिया गया और हमें पता तक न लगे कि जा कर अपने हाथ से लकड़ी तो डाल दी होती। स्पीकर साहिब, क्रान्ति कुमार ने आज़ादी के बाद निहायत गुरबत और तंगदस्ती में जिस तरह से अपने दिन गुज़ारे हैं मुझे मालूम है। उस के बाल बच्चों के पास खाने को भी नहीं था। वह आप भी मज़दूरी करते थे। वह तो सवर्ग में जाएंगे ही क्योंकि उन्होंने सारी ज़िन्दगी इस कौम को बनाने में लगादी। आज जिस तरह से उन की हत्या हुई है, हमें सोचने का इमकान है कि हम किधर जा रहे हैं किधर से चले थे और किधर पहुंच गए हैं। मैं निहायत अदब से कामरेड राम किशन से कहना चाहती हूं कि अगर नहीं सम्भाल सकते तो अलग हो जाओ, छोड़ दो, किसी ऐसे आदमी के सुपुर्द कर दो जो इस सूबा को संभाल सके आप को अब दस्त बरदार हो जाना चाहिए—

**चौधरी नेत राम** (हिसार सदर) : आदरणीय स्पीकर साहिब, आप के सामने एक एडजर्नमैंट मोशन आई, आपने हाउस की राए जाननी चाही कि वह किस तरह से मानी जा सकती है। इस के लिये मैं अर्ज़ करूं कि कायदा कानून हमेशा अमन कायम रखने के लिये, भले काम करने के लिये और मज़लूमों की सहायता करने के लिये होते हैं। और उसके लिए कुछ कायदे कानून का इस्तेमाल किया जाता है। स्पीकर साहिब, मैं आप से अर्ज़ करूं कि आज पंजाब की जो हालत है, मैं नहीं समझ पाया कि यह सरकार किस तरह से इस के लिए दोषी नहीं है जब कि इस मन्त्री मंडल के मन्त्रियों ने बार बार यह ऐलान किए स्टेजों से अखबारों से, रेडियो से कि पंजाब का विभाजन हमारी लाशों पर होगा। उस वक्त उन्होंने पंजाब की जनता के सैंटीमैंट्स को उभारा लोगों के जज़बात को भड़काया। उस वक्त उन्होंने इस बात को बिल्कुल नजर अन्दाज़ कर दिया कि वे हिन्दुस्तान की एक बड़ी तन्ज़ीम शुदा पार्टी के मैम्बर हैं। उन्होंने इस बात का बिल्कुल ख्याल नहीं किया कि उपर जो हाई कमांड है, जो संस्था के लीडर हैं वह जो आदेश देंगे वह इन को मानने पड़ेंगे। आज इस के मुताबिक दूसरी तरह की बातें करते हैं जब की पहले इन्होंने ही पंजाब के अन्दर लोगों के जज़बात को उभारा। स्पीकर साहिब, यहां पर रोम और नीरों का जिक्र किया गया, डायर का ज़िक्र किया गया कि वह अमृतसर में गोलियां चलाता रहा। स्पीकर साहिब, नीरों मस्त था और उस वक्त रोम चल रहा था...... (विघन)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**चौधरी नेत राम** : लेकिन यह नपुंसक वजीर यहां पर बैठे हुए हैं यह बार बार अपनी जबान को बदल रहे हैं। बार बार अपनी जबान को तब्दील कर के पंजाब को फूंक रहे हैं। यह बात मेरी समझ में नहीं आई, आज तक सुनने में नहीं आई कि सरकार ने खुद ही देश में बदअमनी फैलाई हो जैसा कि आज यहां पर हो रहा है। यह बात आज तक सुनने में नहीं आई कि सरकार की पुलिस की मौजूदगी में, पुलिस की गोलियों की मौजूदगी में फिरकाप्रस्त हजूम पंजाबी सूबा मुर्दाबाद हरयाणा प्रान्त मुर्दाबाद के नारे लगाए, भड़काऊ कार्यवाही करें, लूटमार करें और आग लगाए लेकिन फिर भी पुलिस चुपचाप खड़ी रहे और कोई एक्शन न ले। ऐसी हालत में जब कि मुजाहिरा करने वालों की राए के मुताबिक कोई पंजाबी सूबा मुर्दाबाद नहीं कहता, हरयाणा प्रान्त मुर्दाबाद नहीं कहता, हड़ताल में शामिल नहीं होता तो उस को मारा जाए, पीटा जाए और इस तरह से सारी विनाशकारी कार्यवाहियां होती हों और पुलिस कोई ऐक्शन ले। यह कैसी शर्मनाक बात है ?

स्पीकर साहिब, मैं पिछले शनीवार को यहां से हिसार गया तो जनसंघियों ने मेरी बाबत यह कहा कि यह हरयाणा प्रान्त का हामी है। मैं हैरान था कि पुलिस वाले खड़े हैं, उन के पास राइफलें और रिवाल्वर मौजूद हैं, पी. सी. ऐस. अफसर वहां पर मौजूद हैं.... (विघ्न)

उन सभी की हाज़री में उन सब के रूबरू उन लोगों की इस कदर हिम्मत हो गई, उन की इस कदर जुर्रत बढ़ गई कि वह ऊंगली उठा कर यह कहें यह हरयाणा प्रान्त का हामी आ गया है ।

(विघ्न)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**चौधरी नेत राम :** मैं हैरान था कि पुलिस की मौजूदगी में भी फिरकाप्रस्त अनासर इस तरह से शरारत करवा सकता है । मैं हरान था कि पुलिस की तरफ से उस वक्त वहां पर कोई ऐक्शन नहीं हुआ और इस किसम की बातें मेरे खिलाफ हुईं ।

**श्री अध्यक्ष** : अब आप बैठिए । (He should resume his seat now.)

**चौधरी नेत राम** : स्पीकर साहिब, एक ही मिसाल देकर मैं अपनी बात को खत्म करता हूं । मैं आप की सेवा में यही निवेदन करना चाहता हूं कि आज आप उस फौजी की तरह से इस बात का निर्णय न दीजिएगा जो कि छुट्टी पर घर आया हुआ था । कहानी इस तरह से है कि एक फोजी छुट्टी पर घर आया हुआ था । वह रात को सोया हुआ था उस के सोते सोते एक चोर घर में चोरी करने आ गया । उस ने देखा की चोर चोरी कर रहा है । लेकिन वह सोया रहा और उसने कुछ न किया । सुबह हुई तो घर वालों ने कहा कि चोरी हो गई है कौन चोरी करने आया था, कब चोरी हुई तो इस पर उस फौजी ने कहा कि मैंने रात को चोर को देखा था लेकिन क्योंकि मैं छुट्टी पर था ड्यूटी पर नहीं था इस लिए चोर के खिलाफ कोई आवाज़ नहीं उठाई । इस लिए आप से भी यही प्रार्थना है कि आप इस एडजर्नमैंट मोशन को रूल्ज़ का सहारा लेकर डिस्एलाऊ न कीजिए । आप यह न कहिए कि कानून इस की इजाजत नहीं देता । फौजी की तरह से काम न लीजिए, अपनी अकलमन्दी से काम लीजिए और जलते हुए पंजाब को बचाइए नहीं तो इस खुसरा नपुंसक कांग्रेस गवर्नमैंट की धज्जियां उड़ाने के लिए यह अपोज़ीशन त्यार है । (शोर)

**ਗਿਆਨੀ ਜ਼ੈਲ ਸਿੰਘ** (ਫਰੀਦਕੋਟ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਇਤਿਹਾਸ ਵਿਚ ਇਹ ਦਿਨ ਬੜੇ ਹੀ ਅਫਸੋਸਨਾਕ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਜਾਂ ਕੋਈ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਪਾਰਟੀ ਅਪਣਾ ਜ਼ਾਤੀ ਮੁਫਾਦ ਹਾਸਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਸੂਬੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨਾਲ ਨਿਆਂ ਨਹੀਂ ਕਰੇਗੀ। ਸਾਨੂੰ ਬੜੇ ਦੁਖ ਦੇ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਤਨੇ ਚੰਗੇ ਅਮਨ ਔਰ ਸ਼ਾਂਤੀ ਦੇ ਵਾਯੂਮੰਡਲ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਭੰਗ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਸਾਡਾ ਇਹ ਫਰਜ਼ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਵੇਖੀਏ ਕਿ ਇਹ ਅਮਨ ਕਿਉਂ ਭੰਗ ਹੋਇਆ ਔਰ ਇਸ ਦੇ ਕੀ ਕਾਰਨ ਹਨ, ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਕਿਸ ਉਤੇ ਹੈ? ਸਾਨੂੰ ਠੰਡੇ ਦਿਲ ਨਾਲ ਸੋਚਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕਿਵੇਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਨੂੰ ਦਰੁਸਤ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ

[ਗਿਆਨੀ ਜ਼ੈਲ ਸਿੰਘ]

ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਦੀ ਹੈ । ਦੂਜੇ ਨੰਬਰ ਉਤੇ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਸਾਡੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬੈਂਚਿਜ਼ ਦੀ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਇਸ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਰਖਣ ਦਾ ਕਾਰਨ ਹਨ (*Thumping from the Opposition Benches*) ਤੀਸਰੀ ਥਾਂ ਉਤੇ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਵੋਟ ਲੈਕੇ, ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਭਲੇ ਵਾਸਤੇ ਇਥੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਛੋਟੀਆਂ ਮੋਟੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵਿਚ ਆਪਣੇ ਮੁਫਾਦ ਨੂੰ ਮੁਖ ਰਖਕੇ ਫ਼ਾਇਦਾ ਉਠਾ ਲੈਣਾ ਜਾਂ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਮੁਫਾਦ ਨੂੰ ਮੁਖ ਰਖਕੇ ਫ਼ਾਇਦਾ ਉਠਾ ਲੈਣਾ ਹੋਰ ਗੱਲ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਵੇਲੇ ਜਿਹੜਾ ਮਸਲਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਮੁਖ ਰਖਕੇ ਸਾਨੂੰ ਇਹ ਸੋਚਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਭਾਵੇਂ ਪਾਰਟੀ ਮਰ ਵੀ ਜਾਏ ਲੇਕਿਨ ਦੇਸ਼ ਨਹੀਂ ਮਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਪਾਰਟੀਆਂ ਇਸ ਲਈ ਨਹੀਂ ਬਣਦੀਆਂ ਕਿ ਪਾਰਟੀ ਉਤੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਕੁਰਬਾਨ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ, ਪਾਰਟੀਆਂ ਇਸ ਲਈ ਬਣਦੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਸੇਵਾ ਕਰਨ ਲਈ, ਦੇਸ਼ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਕਰਨ ਲਈ ਕੰਮ ਕਰਨ । (*Thumping from the Opposition and some Congress Benches*) ਮੈਂ ਬੜੇ ਅਦਬ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪਹਿਲਾਂ ਕਾਂਗਰਸ ਹਾਈ ਕਮਾਂਡ ਦੇ ਪਾਸ ਜਾਕੇ, ਸੈਂਟਰਲ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੇ ਪਾਸ ਜਾਕੇ ਮਿਸਰੀਪ੍ਰੀਜ਼ੈਂਟ ਕੀਤਾ ਕਿ ਲੋਕ ਇਸ ਰਾਏ ਦੇ ਹਨ ਹਾਲਾਂਕਿ ਲੋਕ ਉਸ ਰਾਏ ਦੇ ਨਹੀਂ ਸਨ, ਉਸ point of view ਦੇ ਨਹੀਂ ਸਨ । ਖੁਦ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਦੇ ਸਤ ਮਿਨਿਸਟਰ ਵੀ ਇਸ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ਼ ਸਨ, ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੇ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਸਨ ਲੇਕਿਨ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਇਹ ਕਹਿੰਦੀ ਰਹੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਡਿਵੀਜ਼ਨ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ਼ ਹਾਂ, ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਡਿਵੀਜ਼ਨ ਨਹੀਂ ਹੋਣ ਦਿਆਂਗੇ—ਅਸੀਂ 'ਸਟੇਟਸ ਕੋ' ਰਖਾਂਗੇ, ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਥੇ ਜਾ ਜਾ ਕੇ ਕਿਹਾ । ਕਲ ਇਥੇ ਚੌਧਰੀ ਮੁਖਤਿਆਰ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਪੀ. ਪੀ. ਸੀ. ਸੀ. ਨੇ ਇਸ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮੰਨਿਆ; ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮੰਨਿਆ । ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸਚ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ—ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਨੇ ਯੂਨੈਨੀਮਸ ਰਾਏ ਨਾਲ ਇਸ ਨੂੰ ਪਰਵਾਨ ਕੀਤਾ । ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਨੇ ਜਨਰਲ ਇਜਲਾਸ ਕੀਤਾ ਹੈ ਤੇ ਉਥੇ ਇਹ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਕਿ ਇਹ ਨਾ ਹੋਵੇ.... ..

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਇਸ਼ ਮੋਸ਼ਨ ਤੇ ਵੀ ਤੁਸਾਂ ਜੋ ਕੁਝ ਕਹਿਣਾ ਹੈ ਕਹਿ ਲਵੋ (The hon. Member may express himself on this Motion also).

**ਗਿਆਨੀ ਜ਼ੈਲ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਡੀ ਗੱਲ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਮੋਸ਼ਨ ਉਤੇ ਬੋਲਾਂ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਦਸ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਮੋਸ਼ਨ ਕਿਉਂ ਆਈ ਹੈ ? ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਕਿ ਤਿੰਨ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਦਿਨ ਦਿਹਾੜੇ ਪੁਲਿਸ ਦੇ ਸਾਂਹਮਣੇ ਜ਼ਲਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਪਰ ਐਜ਼ੀਟੇਟਰਜ਼ ਦੀ ਜ਼ਬਾਨ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਬੰਦ ਕੀਤੀ । ਇਹ ਮੋਸ਼ਨ ਆਈ ਹੈ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੇ ਕਾਰਨ ਕੀ ਹਨ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲਭਣਾ ਪਵੇਗਾ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹਾਈ ਕਮਾਂਡ ਨੂੰ ਗਲਤ ਕਿਹਾ । ਪੀ. ਪੀ. ਸੀ. ਸੀ. ਨੇ ਹਾਈ ਕਮਾਂਡ ਨੂੰ ਠੀਕ ਲੀਡ ਦਿੱਤੀ ਔਰ ਕਿਹਾ ਕਿ 90% ਲੋਕ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਇਸ ਫੈਸਲੇ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਹਨ; ਲੋਕ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਮੰਨਦੇ ਹਨ ਔਰ ਸਿਰਫ 10% ਹੀ ਇਸ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ਼ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਇਨ੍ਹਾਂ 10% ਆਦਮੀਆਂ ਦੀ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦਬਾ ਸਕਦੀ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ (ਵਿਦ ਆਨਰ) ਔਰ ਬੜੇ ਅਦਬ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ ਕੋਈ ਹੋਰ ਸੰਭਾਲ ਲਵੇ । (ਅਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਲੋਂ ਥੰਪਿੰਗ) ਮੈਂ ਯਕੀਨ ਨਾਲ ਕਹਿ

ਸਕਦਾਂ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜੇ ਵੀ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ 48 ਘੰਟਿਆਂ ਵਿਚ ਸ਼ਾਂਤਮਈ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਸ਼ਾਂਤਮਈ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ ? ਮੈਨੂੰ ਬੜੇ ਦੁਖ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਹਾਲਾਤ ਉਤੇ ਠੀਕ ਢੰਗ ਨਾਲ ਕਾਬੂ ਨਹੀਂ ਪਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ । ਸਿਵਾਏ ਜਨ ਸੰਘ ਦੇ ਹੋਰ ਕੋਈ ਪੁਲਿਟੀਕਲ ਪਾਰਟੀ ਇਸ ਗੜਬੜ ਨੂੰ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਵਾਲੀ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਥੇ ਅੱਗ ਲਗਾਉਣ ਵਾਲੀ ਨਹੀਂ, ਜਲੂਸ ਕਢਣ ਵਾਲੀ ਨਹੀਂ--ਸਾਰੇ ਪਾਰਟੀਆਂ ਦੇ ਲੋਕ ਇਨਕਲੂਡਿੰਗ ਕਾਂਗਰਸ ਅਮਨ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ ਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਕੁਝ ਕਾਂਗਰਸਮੈਨ—ਜਿਵੇਂ ਸਰਦਾਰ ਜੈ ਇੰਦਰ ਸਿੰਘ ਜੀ ਹਨ, ਸ੍ਰੀ ਯਸ਼ਪਾਲ ਜੀ ਹਨ; ਉਹ ਅਜੇ ਤਕ ਇਸ ਫੈਸਲੇ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮੰਨਦੇ। ਤੁਹਾਡੀ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਨੇ ਅਜੇ ਤਕ ਨਹੀਂ ਮੰਨਿਆ ਕਿ ਜੋ ਕਾਂਗਰਸ ਵਰਕਿੰਗ ਕਮੇਟੀ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਹੈ ਅਸੀਂ ਉਸ ਨੂੰ ਜੀ ਆਇਆਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ; ਇਸ ਦੀ ਇੰਪਲੀਮੈਨਟੇਸ਼ਨ ਕਰਾਵਾਂਗੇ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਐਜੀਟੇਟਰਜ਼ ਨੂੰ ਹੌਸਲਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਨਾਂ ਵਿਚ ਅਜੇ ਵੀ ਇਸ ਬਾਰੇ ਸ਼ਕ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਬੜੇ ਅਦਬ ਨਾਲ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰੇ ਦਿਮਾਗ ਵਿਚ ਤੁਹਾਡੀ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਉਤੇ, ਤੁਹਾਡੇ ਉਤੇ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ, ਬੇਭਰੋਸਾ ਨਹੀਂ ਲੇਕਿਨ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਦਿਲਾਂ ਵਿਚ ਤੁਹਾਡੇ ਬਾਰੇ ਬੇਭਰੋਸਾ ਹੈ, ਸ਼ਕ ਹੈ। ਇਸ ਗਲ ਵਿਚ ਤੁਹਾਡੀ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਵਿਚ ਖੁਦ ਐਸੇ ਮਿਨਿਸਟਰ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਇਹ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਸਟੈਂਡ ਪਹਿਲਾਂ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਨੇ ਲਿਆ ਸੀ, ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਲਿਆ ਸੀ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪੋਜ਼ੀਸਨ ਵਿੰਡੀਕੇਟ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਕਿ ਉਹ ਸੈਂਟਰ ਨੂੰ ਦਸ ਸਕਣ ਕਿ ਵਾਕਈ ਲੋਕ ਇਸ ਫੈਸਲੇ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ ਹਨ ਔਰ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਬਹਾਨਾ ਲਾ ਕੇ ਕਿ ਤਸ਼ਦਦ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫਸਰ ਵੀ ਢਿੱਲੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਬੜੇ ਅਦਬ ਨਾਲ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੀ ਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਕਲੀਅਰ ਕਰੇ ਔਰ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣ । ਜੇਕਰ ਤੁਹਾਡੇ ਅਫਸਰ ਇਸ ਸਿਚੂਏਸ਼ਨ ਨੂੰ ਕਨਟਰੋਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾ ਦੇਵੋ ਔਰ ਜਿਹੜੇ ਸਿਚੂਏਸ਼ਨ ਨੂੰ ਕਨਟਰੋਲ ਕਰਨ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟ ਬਣੇ ਹੋਏ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਸਖਤ ਐਕਸ਼ਨ ਲਉ। ਜੇਕਰ ਇਤਨੀ ਜੁਰੱਤ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਗਦੀਆਂ ਸੰਭਾਲੀ ਰਖੇ ਵਰਨਾ ਅਸਤੀਫਾ ਦੇ ਦੇਵੇ।

**चौधरी देवी लाल :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर, सर । स्पीकर साहिब, आज एक बड़ी एहम एडजर्नमेंट मोशन मनज़ूरी के लिए हाउस के सामने पेश हैं लेकिन जो कनसर्नड मिनिस्टर हैं वह यहां पर मौजूद नहीं हैं । क्या ऐसा हो सकता है ?

**Mr. Speaker :** The Chief Minister is here,

**चौधरी देवी लाल :** पर यह शिकायत तो एजुकेशन मनिस्टर के खिलाफ है ।

**एक आवाज :** वह भी पीछे बैठे हुए हैं ।

**ਸਰਦਾਰ ਨਰਾਇਣ ਸਿੰਘ ਸ਼ਾਹਬਾਜ਼ਪੁਰੀ :** ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਸਰ । ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੀ ਮੇਰੇ ਉਤੇ ਬੋਲਣ ਲਈ ਕੋਈ ਪਾਬੰਦੀ ਲਗੀ ਹੋਈ ਹੈ ਜੋ ਮੈਨੂੰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ।

**Mr. Speaker :** Order please. Sardar Gurnam Singh.

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ :** ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਸਰ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ ਤੋਂ ਪਹਿਲੇ ਬੋਲਣ ਦਿਉ.......

**Mr. Speaker :** I have already called Sardar Gurnam Singh.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ** (ਰਾਏਕੋਟ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਬ, ਅਜ ਆਪ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਐਡਜਰਨਮੈਂਟ ਮੋਸ਼ਨ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਹੈ ਕਿ ਤਿੰਨ ਭਲੇ ਮਾਨਸ ਆਦਮੀਆਂ ਤੇ ਪੈਟਰੋਲ ਪਾ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਗ ਲਾ ਕੇ ਜ਼ਿੰਦਾ ਜਲਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਤੇ ਬਹੁਤ ਬਹਿਸ ਹੋਈ ਹੈ ਔਰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ ਇਸ ਤੇ ਐਕਸਾਈਟਿਡ ਨੇ ਔਰ ਬਾਹਰ ਲੋਕ ਵੀ ਐਕਸਾਈਟਿਡ ਨੇ । ਇਹ ਕੁਦਰਤੀ ਗੱਲ ਹੈ । ਵਾਕਿਆਤ ਐਕਸਾਈਟ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਮਗਰ ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਠੰਡੇ ਦਿਲ ਨਾਲ ਅਨੈਲਿਸਿਜ਼ ਕਰ ਕੇ ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕਰ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕੌਣ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਮਤਲਬ ਵਾਸਤੇ ਇਹ ਅਡਜਰਨਮੈਂਟ ਮੋਸ਼ਨ ਹੈ ਪਰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀ ਬਹਿਸ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬੇ ਔਰ ਹਰੀਆਨੇ ਪਰਾਂਤ ਤੇ ਚਲੀ ਗਈ ਹਾਲਾਂਕਿ ਸਾਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਇਹ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਵਾਇਉਲੈਂਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ, ਅਸੀਂ ਇਸ ਤਕ ਹੀ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਕਨਫਾਈਨ ਕਰੀਏ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਬ, ਐਡਜਰਨਮੈਂਟ ਮੋਸ਼ਨਜ਼ ਬਾਰੇ ਜੋ ਰੂਲ ਨ: 66 ਹੈ ਮੈਂ ਉਹ ਆਪ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਸੁਣਾਉਂਦਾ ਹਾਂ–

RULE 66

> "Subject to the provisions of these rules, a motion for an adjournment of the business of the Assembly for the purpose of discussing a definite matter of urgent public importance may be made with the consent of the Speaker".

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਬ, ਟੈਕਨੀਕਲੀ ਰੂਲ 67 ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਗਰ ਕਿਸੇ ਐਡਜਰਨਮੈਂਟ ਮੋਸ਼ਨ ਦਾ ਨੋਟਿਸ ਸਮੇਂ ਸਿਰ ਨਾ ਆਏ ਤਾਂ ਉਥੇ ਤੁਹਾਨੂੰ ਹਕ ਹਾਸਲ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜਿਸ ਵਕਤ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਐਸੇ ਹੋ ਜਾਣ ਤਾਂ ਟੈਕਨੀਕੈਲੇਟੀਜ਼ ਨੂੰ ਬਾਲਾਏ ਤਾਕ ਰਖਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਾਲਾਏ ਤਾਕ ਰਖ ਕੇ ਇਸ ਨੂੰ ਐਡਮਿਟ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਹੁਣ ਮੈਂ ਅਨੈਲੇਸਿਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੌਣ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਹੈ ਇਸ ਵਾਏਉਲੈਂਸ ਦਾ ਜੋ ਇਸ ਵੇਲੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਕਿਹਾ ਇਹ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਲਈ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹੈ। ਮੰਨ ਲਿਆ ਇਕ ਮਿਨਟ ਲਈ ਕਿ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਲਾ ਐਂਡ ਆਰਡਰ ਕਾਇਮ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਔਰ ਇਹ ਇਸ ਵਾਏਉਲੈਂਸ ਲਈ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਉਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਜਿਹੜੇ ਇਸ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਦੇ ਅਮਲ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਸਾਫ ਪਤਾ ਲਗ ਜਾਵੇਗਾ ਕਿ ਕੀ ਇਹ ਇਥੇ ਲਾ ਐਂਡ ਆਰਡਰ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਯਾ ਨਹੀਂ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ। ਪਰ ਗੱਲ ਅਸਲੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕਲ੍ਹ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਮਿਨਿਸਟਰ ਡਿਸਟਰਬਡ ਏਰੀਆਜ਼ ਵਿਚ ਡਿਸਟਰਬੈਂਸ ਹਟਾਣ ਵਾਸਤੇ ਗਏ । ਔਰ ਉਥੇ ਜਾ ਕੇ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਹੈ :

> "He said that the Government's attitude towards those who were against the Punjabi Suba was lenient during the past five days so that they could express their feelings peacefully."

ਇਸ ਨੂੰ ਵੇਖੋ ਕਿ ਇਸ ਦਾ ਕੀ ਨਤੀਜਾ ਨਿਕਲਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਬਾਰੇ ਟਰੀਬੀਊਨ ਅਖਬਾਰ ਦੀ ਰੀਪੋਰਟ ਪੜ੍ਹੀ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਇਨ੍ਹਾਂ ਉਥੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜ ਦਿਨ ਅਸੀਂ ਨਰਮੀ ਵਰਤੀ ਹੈ ਐਜੀਟੇਟਰਾਂ ਵਾਸਤੇ ਤਾਕਿ ਉਹ ਆਪਣੀ ਫੀਲਿੰਗਜ਼ ਦਾ ਇਜ਼ਹਾਰ ਕਰ ਸਕਣ । ਇਹ ਗੱਲ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਮਿਨਿਸਟਰ ਨੇ ਕਹੀ ਹੈ । ਕੀ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੱਸਣਗੇ ਕਿ ਕੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਨੇ ਪੰਜ ਦਿਨਾਂ ਤਕ ਇਸ ਲਈ ਐਜੀਟੇਟਰਾਂ ਨਾਲ ਨਰਮੀ ਵਰਤੀ ਹੈ ਤਾਕਿ ਉਹ ਆਪਣੀ ਫੀਲਿੰਗਜ਼ ਐਕਸਪਰੈਸ ਕਰ ਲੈਣ ? ਕੀ ਉਹ ਇਹ ਗੱਲ ਓਨ ਕਰਦੇ ਨੇ ਜੋ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਮਿਨਿਸਟਰ ਨੇ ਉਥੇ ਆਪਣੀ ਸਟੇਟਮੈਂਟ ਵਿਚ ਕਹੀ ਹੈ ? ਅਗਰ ਇਹ ਨਾ ਵੀ ਓਨ

ਕਰਨ ਤਾਂ ਵੀ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਮਿਨਿਸਟਰ ਨੇ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹੀ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਰੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜਾਇੰਟ ਰੈਸਪਾਨਸੀਬਿਲਿਟੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਇਥੋਂ ਤਾਂ ਇਹ ਮਿਨਿਸਟਰ ਡਿਸਟਰਬੈਂਸ ਕੁਐਲ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਗਏ ਹਨ ਔਰ ਉਥੇ ਜਾ ਕੇ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਪੰਜ ਦਿਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਰਮੀ ਵਰਤੀ ਹੈ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਅੰਦਰੋਂ ਅੰਦਰੀ ਉਥੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੀ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋਣਗੇ। ਫਿਰ ਇਹ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਲੁਧਿਆਨੇ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਜਲੰਧਰ ਡਿਸਟਰਬੈਂਸ ਕੁਐਲ ਕਰਨ ਲਈ ਗਏ। ਜਲੰਧਰ ਵਿਚ ਉਥੇ ਦੇ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਨੇ 5 ਵਜੇ ਤਕ ਕਰਫੀਉ ਲਾਇਆ ਹੋਇਆ ਸੀ ਔਰ ਉਹ ਫਿਰ ਕਰਫੀਉ ਦਾ ਵਕਤ ਵਧਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਸੀ। ਪਰ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਪਾਸ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ, ਲਾਲਾ ਜਗਤ ਨਰਾਇਣ ਔਰ ਵਰਿੰਦਰ ਜੀ ਮਹਾਰਾਜ ਤਿਨੋ ਗਏ ਔਰ ਉਸ ਨੂੰ ਜਾ ਕੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਕਰਫੀਓ ਹੋਰ ਨਾ ਵਧਾਓ ਅਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪੈਸੀਫਾਈ ਕਰਦੇ ਹਾਂ। ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਹਿਣ ਤੇ ਕਰਫੀਉ ਮੁੜ ਕੇ ਨਾ ਲਗਾਇਆ ਔਰ ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਨਿਕਲਿਆ ਕਿ ਦੋ ਸਿਖਾਂ ਦੀਆਂ ਦੁਕਾਨਾ ਜਲਾ ਦਿੱਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਔਰ ਚਾਰ ਲੁੱਟ ਲਈਆਂ ਗਈਆਂ ਔਰ ਇਕ ਵਕੀਲ ਜਿਸ ਦਾ ਨਾ ਸੁਰਿੰਦਰ ਸਿੰਘ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਗੁਰਦੁਆਰੇ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਖੜਾ ਹੋਇਆ ਸੀ ਉਸ ਦੇ ਸਿਰ ਤੇ ਸਟ ਲਾਈ ਗਈ ਔਰ ਉਹ ਹੁਣ ਲਾਈਫ ਐਂਡ ਡੈਥ ਦੇ ਦਰਮਿਆਨ ਸਟਰੱਗਲ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮੈਨੂੰ ਆਸ ਹੈ ਕਿ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਆਇਆ ਇਹ ਵਾਕਿਆ ਠੀਕ ਹੈ ਜਾਂ ਗਲਤ ਹੈ। ਮੇਰੀ ਇਨਫਰਮੇਸ਼ਨ ਇਹ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਕ ਕੇਸ ਤੁਸੀਂ ਹੋਰ ਲਓ। 9 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਕਾਂਗਰਸ ਵਰਕਿੰਗ ਕਮੇਟੀ ਨੇ ਸੂਬੇ ਬਾਰੇ ਰੈਜ਼ੋਲੀਉਸ਼ਨ ਪਾਸ ਕਰਕੇ ਫੈਸਲਾ ਕਰ ਦਿਤਾ ਸੀ ਔਰ 11 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਸਾਡੇ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਕੁਰੁਖੇਤਰ ਯੂਨੀਵਰਸਿਟੀ ਵਿਚ ਗਏ ਔਰ ਉਥੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਭਾਸ਼ਣ ਦਿੰਦੇ ਹੋਏ ਇਕ ਗੱਲ ਕਹੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਉਥੇ ਲੜਕਿਆਂ ਦੀਆਂ ਫੀਲਿੰਗਜ਼ ਬੜੀਆਂ ਐਕਸਾਈਟ ਹੋਈਆਂ। ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਉਥੋਂ ਦੇ ਹਿੰਦੂ ਸਿੱਖ ਸਟੂਡੈਂਟਸ ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਇਕ ਸਾਈਂਡ ਸਟੇਟਮੈਂਟ ਹੈ। ਜੇ ਤਾਂ ਇਹ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਤੋਂ ਵੀ ਰਿਗਲ ਆਉਟ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਹੁਣ ਕਰ ਨਹੀਂ ਸਕਦੇ ਕਿਉਂਕਿ ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਇਹ ਸਾਈਂਡ ਸਟੇਟਮੈਂਟ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੈ—

> "It is to draw the general attention of the authorities to the following speech, made by Shri Prabodh Chandra, Education Minister, Punjab, on March 11, 1966 at 12.30 p. m. He was presiding over the annual Prize Distribution Function of the State Sports College for Women, Kurukshetra...."

ਉਥੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੁਝ ਐਸੇ ਲਫਜ਼ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲਫਜ਼ਾਂ ਕਰ ਕੇ ਉਥੇ ਇਤਨੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਐਕਸਾਈਟਮੈਂਟ ਹੋ ਗਈ, ਕਿ ਸਟੂਡੈਂਟਸ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਾਬ ਕਰਨ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹੋ ਗਏ। ਖੈਰ ਉਸ ਦਿਨ ਤਾਂ ਇਹ ਬਚ ਗਏ ਪਰ ਮੈਂ ਹੁਣ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗੇ ਨੂੰ ਜੇ ਕਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਫਿਰ ਕਿਥੇ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਲਫਜ਼ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕੀਤੇ ਤਾਂ ਫਿਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਉਤੋਂ ਸੇਫ ਆਉਣਾ ਹੀ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਹੈ। ਉਹ ਲਫਜ਼ ਇਹ ਸੀ—'ਸਿਖ ਕੌਮ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਲੀਡਰ ਸਿਰ ਫਿਰੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਥਾਂ ਪਾਗਲ ਖਾਨੇ ਵਿਚ ਹੈ'। ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਹ ਲਫਜ਼ ਕਹੇ ਨੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਹ ਹੀ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਕਿਸੇ ਆਦਮੀ ਦੀ ਪਾਗਲਖਾਨੇ ਵਿਚ ਥਾਂ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਦੀ ਹੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਬ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ। ਇਥੇ ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਹ ਡਿਸਟਰਬੈਂਸ ਕੁਐਲ ਕਰਨ ਚਲੇ ਹਨ ਔਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਉਥੇ ਜਾ ਕੇ ਅੱਗ ਲਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਹਾਲਤ ਉਸ ਮਿਨਿਸਟਰ ਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨੇ 65 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਕਾਲਜਾਂ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ]

ਦੇ ਪਰੋਫੈਸਰਾਂ ਔਰ ਸਕੂਲ ਟੀਚਰਾਂ ਦੀ ਮਾਰਫ਼ਤ ਇਕ ਮਹੀਨੇ ਵਿਚ ਇਕੱਠਾ ਕਰਾਇਆ ਸੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਹੀ ਪਰੋਫੈਸਰਾਂ ਔਰ ਟੀਚਰਾਂ ਨਾਲ ਸਾਜ਼ਸ਼ ਕਰ ਕੇ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਅਗ ਲਗਵਾਈ ਹੈ। ਅਜ ਹੀ ਇਥੇ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੜਕਿਆਂ ਨੇ ਇਕ ਬਸ ਡੈਮਜ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਔਰ ਦੋ ਲੜਕੀਆਂ ਨੂੰ ਸੱਟਾਂ ਆਈਆਂ ਨੇ। (ਸ਼ੇਮ, ਸ਼ੇਮ) ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਾਰੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਮਨਿਸਟਰ ਦੀ ਹੈ ਜੋ ਇਹ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਅਗ ਲਗ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਵਜ਼ਾਰਤ ਦੀ ਜੁਆਇੰਟ ਰੈਸਪਾਨਸੀਬਿਲਿਟੀ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ. . . .ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਕਿ ਕੋਈ ਕਮੀਊਨਲ ਗਲ ਹੋਵੇ ਪਰ ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸਿਖ ਕੌਮ ਵਲੋਂ ਯਕੀਨ ਦਿਵਾ ਸਕਦਾ ਹਾਂ। ਇਹ ਸਾਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਅਪੀਲ ਕਰੋ। ਅਸੀਂ ਅਪੀਲ ਕਿਉਂ ਕਰੀਏ। ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਉਂਗਲ ਨਹੀਂ ਉਠਾਈ। ਤੁਸੀਂ ਅਪੀਲਾਂ ਕਰੋ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਐਕਸਾਈਟ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਇਹ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਵਾਉਂਦੇ ਹੋ।

ਮੈਂ ਇਕ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਜਵਾਬ ਦੇਣਾ ਹੈ। ਚੌਧਰੀ ਹਰਦਵਾਰੀ ਲਾਲ ਹੋਰੀ ਚਲੇ ਗਏ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਭਿਵਾਨੀ ਵਿਚ ਬੜਾ ਪੀਸਫੁਲ ਪ੍ਰੋਸੈਸ਼ਨ ਸੀ। ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਨੇ ਚਿੱਠੀ ਲਿਖੀ ਹੈ। ਇਹ ਤਾਂ ਸਬੂਤ ਹੈ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਕਿ ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਵੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ ਰਲੇ ਹੋਏ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਲਿਖਿਆ ਕਿ ਇਤਨਾ ਪੀਸਫੁਲ ਪ੍ਰੋਸੈਸ਼ਨ ਜਾ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਉਸ ਨੇ ਟੈਲੀਫੋਨ ਐਕਸਚੇਂਜ ਵੀ ਸਾੜ ਦਿਤਾ, ਐਸ. ਡੀ. ਐਮ ਦਾ ਘਰ ਤੇ ਕੋਰਟ ਵੀ ਅਤੇ ਰੈਸਟ ਹਾਊਸ ਵੀ ਸਾੜ ਦਿਤੇ। ਐਸਾ ਪੀਸਫੁਲ ਪ੍ਰੋਸੈਸ਼ਨ ਨਿਕਲ ਰਿਹਾ ਸੀ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਚਿਠੀਆਂ ਇਥੇ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਸੁਣਾਉਂਦੇ ਹਨ।

ਫਿਰ ਸਾਡੇ ਦੋਸਤ ਸਰਦਾਰ ਕੁਲਬੀਰ ਸਿੰਘ ਨੇ ਕੁਝ ਗੱਲਾਂ ਕਹੀਆਂ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ ਐਡਰੈਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਇਸ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਇਸ ਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪਾਰਟੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰ ਨਹੀਂ। ਚਲੋ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਹ ਗੱਲ ਮੰਨਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਾਂ। ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਇਹ ਮੂਵਮੈਂਟ ਗੁੰਡੇ ਚਲਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਅਗਰ ਇਹ ਮੂਵਮੈਂਟ ਜਨਸੰਘ ਨੇ ਚਲਾਈ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਨ ਦੀ ਮਾਰਲ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਵੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹੀ ਹੈ। ਤੁਸੀਂ ਜਾਣਦੇ ਹੋ ਕਿ ਮਹਾਤਮਾਂ ਗਾਂਧੀ ਨੇ ਇਕ ਮੂਵਮੈਂਟ ਚਲਾਈ। ਜਦ ਉਹ ਵਾਇਲੈਂਟ ਹੋ ਗਈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਓਨ ਕੀਤਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਇਕ ਹਿਮਾਲਾਇਨ ਬਲੰਡਰ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਮੂਵਮੈਂਟ ਨੂੰ ਵਿਦਡਰਾ ਕਰ ਲਿਆ। ਤੇ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਅਗਰ ਇਹ ਮੂਵਮੈਂਟ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹਥੋਂ ਨਿਕਲ ਕੇ ਗੁੰਡਿਆਂ ਦੇ ਹਥਾਂ ਵਿਚ ਚਲੀ ਗਈ ਹੈ ਤਾਂ ਤੁਹਾਡੀ ਬਹਾਦਰੀ ਅਤੇ ਸ਼ਾਬਾਸ਼ੀ ਇਸ ਗੱਲ ਵਿਚ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਕਹੋ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਹ ਮੂਵਮੈਂਟ ਨਹੀਂ ਚਲਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ ਗੁੰਡਿਆਂ ਦੇ ਹਥਾਂ ਵਿਚ ਆ ਗਈ ਹੈ ਫਿਰ ਅਸੀਂ ਆਪੇ ਗੁੰਡਿਆਂ ਨਾਲ ਸਮਝ ਲਵਾਂਗੇ। ਪਰ ਅਗਰ ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਡੇ ਨਾਲ ਸਮਝਾਂਗੇ ਤਾਂ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇਗਾ ਕਿ ਇਹ ਇਕ ਕਮਿਊਨਲ ਗੱਲ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਗੁੰਡਿਆਂ ਨੂੰ ਅਗਰ ਸਰਕਾਰ ਨਹੀਂ ਸਮਝੇਗੀ ਤਾਂ ਪਬਲਿਕ ਖੁਦ ਸਮਝ ਲਵੇਗੀ। ਮੈਂ ਚੌਧਰੀ ਮੁਖਤਿਆਰ ਸਿੰਘ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਥੀਆਂ ਨੂੰ ਅਪੀਲ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੇ ਸਾਥੀ ਸ੍ਰੀ ਯਗਦੱਤ ਨੂੰ ਰਿਕਵੈਸਟ ਕਰਨ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣਾ ਬਰਤ ਛਡ ਦੇਣ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਗੁੰਡਿਆਂ ਤੋਂ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਕੰਮ ਕਰਨ।

ਫਿਰ ਗਿਆਨੀ ਜ਼ੈਲ ਸਿੰਘ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਕੁਝ ਗੱਲਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਇਰਰੈਲੇਵੇਂਟ ਹੀ ਸਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਿਹਾ ਕਿ ਪਹਿਲੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਦੀ ਹੈ, ਦੂਜੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਕਾਂਗਰਸ ਦੀ ਹੈ, ਤੀਸਰੀ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੀ ਹੈ। ਸਾਡੀ ਕੀ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਹੈ। ਲਾ ਐਂਡ ਆਰਡਰ ਸਾਡੇ ਹਥ ਦੇ ਦਿਉ। ਆਪ ਇਕ ਪਾਸੇ ਹੋ ਜਾਉ ਤਾਂ ਅਸੀਂ 12 ਘੰਟਿਆਂ ਵਿਚ ਹਾਲਤ ਸੁਧਾਰ ਦਿਆਂਗੇ। ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰੀ ਤਾਂ ਆਪ ਦੀ ਪਾਰਟੀ ਦੀ ਹੈ। ਅਗਰ ਤੁਹਾਡੀ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਤੁਹਾਡੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਮੰਨਦੀ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਨੋ-ਕਨਫੀਡੈਂਸ ਦੀ ਵੋਟ ਲਿਆਉ। (ਘੰਟੀ) ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਐਕਸਾਈਟ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਸੌ ਸਾਲ ਦੀ ਟਰੇਡੀਸ਼ਨ ਸੀ ਕਿ ਗੋਲਡਨ ਟੈਂਪਲ ਵਿਚ ਬਾਵਰਦੀ ਪੁਲਿਸ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦੀ। ਮਗਰ ਹੁਣ ਜਦ ਕਿ ਅਕਾਲੀਆਂ ਵਲੋਂ ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦੀ ਵਾਇਲੈਂਸ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਅਰੈਸਟਸ ਇਹ ਗੋਲਡਨ ਟੈਂਪਲ ਵਿਚ ਪੁਲੀਸ ਭੇਜ ਕੇ ਕਰਵਾਉਂਦੇ ਰਹੇ ਹਨ। ਸ਼ਰੋਮਣੀ ਕਮੇਟੀ, ਜਿਸ ਨੇ ਪੀਸ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ, ਉਸ ਨੇ ਮੈਨੂੰ ਤਾਰ ਭੇਜਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਪਰੋਟੈਸਟ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਜ਼ਿਆਦਤੀਆਂ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਹੋਰ ਨਾ ਜਾਂਦੇ ਹੋਏ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਬਾਤ ਬੜੀ ਸਾਫ ਹੈ.... (ਵਿਘਨ) ਯਸ਼ ਜੀ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਗੇ ਹੀ ਕਹਿ ਚੁਕਿਆ ਹਾਂ। ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਡੀਫਾਈ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਅਤੇ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਨੂੰ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜੋ ਤਿੰਨਾ ਆਦਮੀਆਂ ਵਾਲੀ ਏਕਤਾ ਕਮੇਟੀ ਹੈ ਉਹ ਦੇਖਦੇ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਵਾਇਲੈਂਸ ਕਰਾ ਰਹੀ ਹੈ ਮਗਰ ਇਹ ਉਸ ਕਮੇਟੀ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਹਥ ਨਹੀਂ ਉਠਾਉਂਦੇ, ਉਸ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਫੜਦੇ ਤਾਂ ਫਿਰ ਰਿਫ ਰੈਫ ਨੂੰ ਪਕੜਨ ਨਾਲ ਕੋਈ ਫਰਕ ਨਹੀਂ ਪੈਣਾ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਜ਼ਿੰਮੇਦਾਰ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਪਕੜੋ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਸਰਕਾਰ ਪੀਸ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ ਸਬੂਤ ਇਕ ਦਿਨ ਵਿਚ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਲ ਤੋਂ ਵਾਇਲੈਂਸ ਹਟ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਇਤਨਾ ਕਹਿ ਦੇਣਾ ਕਿ 'ਜੋ ਪਬਲਿਕ ਪਰਾਪਰਟੀ ਨੂੰ ਅਗ ਲਾਉਂਦਾ ਦੇਖਿਆ ਜਾਵੇ ਉਸ ਨੂੰ ਗੋਲੀ ਮਾਰ ਦਿਉ' ਹੀ ਕਨਵਿਨਸਿੰਗ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਨਿਕਲੋ! ਮੈਂ ਪ੍ਰੈਜ਼ੀਡੈਂਟ ਰੂਲ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹਾਂ ਪਰ ਲਾ ਐਂਡ ਆਰਡਰ ਮੇਨਟੇਨ ਕਰਨਾ ਮਿਨਿਸਟਰੀ ਦਾ ਕੰਮ ਹੈ। ਅਜ ਸਿਖ ਮਰ ਰਹੇ ਹਨ, ਹਿੰਦੂ ਮਰ ਰਹੇ ਹਨ, ਕੋਈ ਅਗ ਨਾਲ ਜਲ ਕੇ ਮਰ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤੇ ਕੋਈ ਗੋਲੀ ਨਾਲ ਮਰ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਜਾਇਦਾਦ ਜਲ ਰਹੀ ਹੈ। ਜਾਂ ਤਾਂ 24 ਘੰਟਿਆਂ ਵਿਚ ਪੀਸ ਕਰਾ ਦਿਉ ਜਾਂ ਫਿਰ ਕਹਿ ਦਿਉ ਤੁਸੀਂ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਤਾਕਿ ਕੁਝ ਹੋਰ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋ ਸਕੇ।

**चौधरी मुख्तयार सिंह मलिक** : स्पीकर साहिब, मुझे दो मिनट दें। (विघन) कांग्रेस पार्टी के 10 आदमी बोल चुके हैं......

**Mr. Speaker** : No please. (*interruption*)

**शिक्षा मंत्री** : स्पीकर साहिब, मुझे दो मिनट दें कुछ एक्सपलेन करने के लिये........

**श्री अध्यक्ष** : हां, आप परसनल ऐक्सपलेनेशन दे लें। (Yes, he may give his personal explanation.

(*Babu Ajit Kumar and Chaudhri Net Ram stood up and started shouting to get time.*

**Mr. Speaker** : Order please. Please take your seat (*interruption*)

देखिये मुझे प्रोसीडिंग्ज़ रैगूलेट करनी हैं । 20, 25 मैम्बरान और बोलना चाहते हैं । अगर हर एक ने बोलना है तो काम नहीं चल सकता। (विघन) डेढ़ घंटे तक हाउस ने अपने विउज़ इस बारे में दिए हैं इस से ज्यादा टाईम नहीं दे सकता . . [Order please. Please take your seat—(Interruptions), well, I have to regulate the proceedings of the House. Twenty or twenty five members are still anxious to participate in this. It is not possible to carry on in case all were to speak (Interruption) the House has expressed views on this subject for one and a half hour. No more time can be given])

**चौधरी मुख्तियार सिंह मलिक** : स्पीकर साहिब, इससे अहम मामला और क्या हो सकता है ? । (विघन) चाहे इस पर 5 दिन लग जाएं, इस पर बोलने की इजाज़त देनी चाहिए ।

**Mr. Speaker** : I am sorry, अब नहीं । (I am sorry. Not now)

**शिक्षा मंत्री** (श्री प्रबोध चन्द्र) : जनाबाली, सरदार गुरनाम सिंह ने मेरे बारे में काफी सख्त इल्जाम लगाया है । (विघन) दो-तीन बातें मेरे बारे में इन्हों ने कही है (विघन सरदार लछमण सिंह गिल की तरफ से)

**श्री अध्यक्ष** : आखिर कोई तो कोड आफ कन्डक्ट होनी चाहिए । (After all there should be some code of conduct)

**शिक्षा मंत्री**: इन के लिए कोई कोड आफ कन्डक्ट नहीं है । स्पीकर साहिब, इनसान गलतियां तो करता है और सिआसी जिंदगी में भी गलतियाँ होती हैं । मगर मैं कभी इस गुनाह का मुरतकिब नहीं हुआ कि फिरकादाराना फसादों में हिस्सा लिया जाए । नौ मार्च से पहले चाहे मेरी कोई भी राय थी मगर जिस दिन कांग्रेस वर्किंग कमेटी ने फैसला किया मैं ने उसी दिन कहा कि हमें इस फैसले को ग्रेसफुली और इमानदारी से ऐक्सैप्ट करना चाहिए । (विघन) यह नहीं कि जो फैसला हमारी मरज़ी के मुताबिक हो उसे तो हम ठीक समझें और कबूल कर लें और जो हमारी मर्ज़ी के मुताबिक ना हो उस में कहें कि हम इस में हिस्सेदार नहीं हैं । मैं समझता हूं कि इस बड़ी गदारी अपनी पार्टी के साथ नहीं हो सकती । जो फैसला हुआ वह बसरोचश्म कबूल करना चाहिए ।

फिर, स्पीकर साहिब, यहां पर कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी का ज़िक्र हुआ । मेरे मुताल्लिक जो इन्हों ने कहा है यह बिल्कुल गलत है । इन्हों ने कहा कि हिन्दू और सिख लड़कों ने साईन करके इन को खत भेजा है । इस के मुताल्लिक मैं यह कहूंगा कि इस की जो नकल मुझे अपर हाउस में दी गई है उस पर सिर्फ तीन सिख लड़कों के सिगनेचरज हैं । (विघन)

**Mr. Speaker**: Order, please.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ**: ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੋਰ ਹੈ ।

नहीं बदल रही और नए राजे, महाराजे और नवाब पैदा कर रही है। मुझ से पहले बोलने वाले कामरेड शमशेर सिंह जोश ने कहा कि बड़े इंडस्ट्रियलिस्ट के लिए बड़ी जल्दी हो गई। मैंने चीफ मिनिस्टर से एक सवाल टेक अप किया कि जो हरिजनों और गरीबों को कर्जा मिलता था उसके लिए क्रेडिट वर्दीनेस के लिए पहले एम. एल. एज़. सर्टिसफाई करते थे फिर सब-रजिस्ट्रार करते थे। जब सब-रजिस्ट्रार अबालिश हो गए तो तहसीलदार करते थे। तहसीलदार के दस्तखत करवाने पड़ते थे। मैं ने मामला टेक अप किया और चीफ मिनिस्टर ने कैबीनिट में रख कर 1,000 की बजाए 2,000 रुपया करवा दिया कि यह उनको शख्सी ज़मानत पर मिले। मेरे पास चिट्ठी आई, 2 महीने हो गए। मैं ने 2 दफा लिखा। उस फैसले में आज तक कोई इंस्ट्रक्शन जारी नहीं हुई, कोई अमेंडमेंट नहीं हुई। वे हरिजन धक्के खाते फिरते हैं। मैं कहूंगा कि वह इंस्ट्रकशन जल्दी पहुंचनी चाहिए, जो चीफ मिनिस्टर ने फैसला करके चिट्ठी लिखी है, जिस के लिए मैं विजिलेंस कमेटी करनाल में भी कह चुका हूं। गरीबों के लिए, कर्जे की दर बढ़ानी चाहिए। अगर हम लोन एडवांस करने वाले महकमे को देखें तो पता चलता है कि कम आदमियों को ज्यादा रुपया मिला है और बहुत आदमियों को थोड़ा रुपया मिलता है। हमारी डिमांड तो यह है कि गरीबों को ऊपर उठाना है और अमीर को नीचे ले जाना है ताकि उनके दरमियान फर्क कम हो लेकिन इनकी प्रेक्टिस और इंप्लीमेंटेशन इसके उलट है। हम बड़े बड़े आदमियों को बहुत ज्यादा कोटे देतें हैं, बहूत ज्यादा लोन्ज़ देते हैं, बहुत ज्यादा ग्रांट्स देतें हैं। उनके मुकाबले में छोटों को, जिनकी गिनती कई गुना ज्यादा है लोन्ज़ और ग्रांट्स थोड़ी देते हैं। उसका नतीजा यह है कि अमीर और गरीब के दरम्यान जो फर्क पहले थोड़ा था अब बढ़ता जा रहा है। इस लिए मैं गवर्नमैंट को सजेस्ट करूंगा कि इस गैप को घटानें के लिए ज्यादा से ज्यादा रुपया गरीबों के लिए रखे। एक चीज़ बहुत दुःख से कहनी पड़ती है कि गवर्नमैंट के बिग इण्डस्ट्रियलिस्टस को पैट्रोनाईज़ करने की वजह से उन के पास बलैक-मनी इतनी ज्यादा हो गई है कि उस ने हमारे कैरेक्टर को बिलकुल तबाह कर दिया है। वह बड़े से बड़े आदमी को भी खरीदने की कोशिश करते हैं और मुझे दुःख से कहना पड़ता है कि कई दफा बड़े कैरेक्टर वाले आदमी भी बिक जाते हैं और बिग इण्डस्ट्रियलिस्टस की मदद करने के लिए मजबूर होते हैं। इण्डस्ट्रियलिस्ट्स जो हमारे कैरेक्टर को रगड़ा चढ़ा रहे हैं उस के लिए गवर्नमैंट जिम्मेवार है, पिछली भी, मौजूदा भी और मैं सैंटर को भी बरीउल जिम्मा करार नहीं दे सकता। मैं मिसाल के तौर पर कहता हूं कि इतने कारखाने बना रहे हो कोई कैरेक्टर बनाने का कारखाना भी बनाओ। बिग इण्डस्ट्रियलिस्ट्स को तुम पहले इतना रुपया दे देते हो और बाद में झोलियां आगे फैला कर मांगते फिरते हो। क्या ज़रूरत है भिखारी बनने की। उन को मुट्ठी में रख कर कुचला भी जा सकता है इस लिए कि गुरबत डिमाण्ड करती है। इस लिए कि नेशन डिमांड करती है। हमारा माहौल डिमांड करता है। और अगर आप ने ऐसा न किया तो वह वक्त दूर नहीं जब इनकलाब आएगा और न यह

[कामरेड राम प्यारा]

गवर्नमैंट कायम रह सकेगी और न ही बिग बिज़नेस मैगनेंटस रह सकेंगे। वैसे तो महात्मा गांधी को आगे रखा हुआ है और गरीबों का नाम लेते हैं मगर पालिसी जो है वह किसी से छिपी हुई नहीं। पुराने वक्तों में जिस आदमी के पास 5/7 हज़ार रुपया होता था वह मूछों पर हाथ रख कर फिरता था कि मैं पांच सात हज़ार रुपए की आसामी हूं। लेकिन आज जिस के पास लाखों हैं वह कहता है कि वक्त निकाल रहा हूं और गरीबों का गला घूंटते जा रहे हैं। डिवैल्पमेंट तो हो रही है लेकिन डिवैल्पमेंट गरीबों की नहीं हो रही, डिज़र्विंग लोगों की नहीं हो रही, नीडी लोगों की नहीं हो रही बल्कि चंद इन्डीविजुअल्ज़ की हो रही है। ऐसा गवर्नमैंट क्यों करती है। जब एक आदमी के पास एक कारखाना है तो उस को दूसरे कारखाने का लाइसेंस क्यों दे देती है। जब एक इन्डीविजुअल के पास एक कानट्रैक्ट है तो फिर उस को दूसरा कानट्रैक्ट क्यों दे देती है? अगर हम ने कुछ गरीब और अवाम का भला करना है, अमीर और गरीब का फर्क मिटाना है तो यकीनन हमें इस तरफ ध्यान देना होगा। इस लिए ध्यान देना होगा कि हम एक तरफ तो अपना केरैक्टर खत्म न करें, दूसरी तरफ गरीबों को खत्म न करें। जिन महान पुरुषों ने आज़ादी ले कर देनी थी उन्हों ने अपनी ड्यूटी अदा कर दी अब हमारी जिम्मेवारी है कि आज़ादी को सिर्फ मेनटेन ही न करें बल्कि आज़ादी लेते वक्त जो अवाम के साथ वायदे किए थे जिन की बिना पर लोगों ने हमारा साथ दिया था उन वायदों को पूरा करें और मनौप्ली सिस्टम को तोड़ कर बिज़नेस मैगनेट्स को खत्म करें, बड़े बड़े इण्डस्ट्रीयलिस्टस के कोटों को कम करें। मगर गवर्नमैंट कहाँ इस तरफ ध्यान देती है। बड़े बड़े जो पोलिटीकल मैगनिट्स हैं उन्हों ने लाखों के कर्ज़े और कोटे लिए हुए हैं और वह नाजायज फायदा उठा रहे हैं। 1958 से लेकर एक पंचशील कोआप्रेटिव सोसाइटी की आज तक चर्चा होती आ रही। उस का कई दफा दिवाला निकलने को होता है लेकिन गवर्नमैंट फिर डिबैंचर्ज़ खरीद लेती है। क्यों, इस लिए कि इस में बहुत बड़े बड़े आदमी हिस्सेदार हैं। वह खुद भी बड़े हैं और बड़े बड़े पौलेटीशियनज़ को अपनी जेब में रखे हुए हैं। क्या हम ने आज़ादी इस लिए हासिल की थी कि हम बड़े बड़े लोगों की जेब में रहें। औरंगज़ेब ने जनेऊ जलाए थे तो उसे आज भी नहीं बख्शा जाता। लेकिन आज कांग्रेस के राज में कांग्रेस वालों को पानीपत में जिन्दा जलाया गया है। क्या इस लिए हमने आज़ादी ली थी कि हम ने लोगों को जिन्दा जलाना है। हम ने कुमिटमैंट की थी कि हम गरीबों को ऊपर उठाएंगे। लेकिन आप ने जो अमीर थे, उन को और तकड़े किया है और गरीबों को और ज्यादा गरीब बनाया है। अगर आप ने गरीबों की हालत को बेहतर न बनाया और जो बिग बिज़नेस मैगनेट्स हैं उन के ऊपर curb ना लगाया तो ऐसा इनकलाब आएगा कि न बिग बिजनेस मैगनेट्स ही रहेंगे और न तुम रहोगे।

**उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उप-मंत्री (श्री ज्ञान चन्द टूटू)** : इण्डस्ट्री पर बहस के दौरान पब्लिक सैक्टर और प्राइवेट सैक्टर के मुताल्लिक बहुत कुछ कहा गया। कारखानों को चलाने के

लिए रुपए के अलावा टैक्नीकल नो--हाऊ और सब से ज्यादा ज़रूरत मैनेजमेंट की होती है । आज सरकार के पास इतना रुपया नहीं कि वह सब कारखानों को पब्लिक सेक्टर में चला सके और न ही इतने प्रसानिल हैं कि वह सब कारखानों की मैनेजमेंट करवा सकें । आप देखिए इस साल के लिए हमारा 2 करोड़ 50 लाख का बजट है । इस में से पब्लिक सेक्टर के लिए 40/50 लाख रुपए की रकम मखसूस की है । यह जो बार बार ज़ोर दिया जा रहा है पब्लिक सेक्टर के लिए उस के लिए रुपया कहां से आएगा । आज हमारे हिन्दुस्तान की इकानोमी बहुत पछड़ी हुई है। इस लिए ज़रूरत इस बात की है कि इण्डस्ट्रियल प्रोडक्शन ज्यादा हो । चाहे प्राईवेट सेक्टर से हो चाहे पब्लिक सेक्टर से हो लेकिन प्रोडक्शन ज़रूर हो तभी हमारी माली हालत अच्छी हो सकती है। आज हमारे सामने यह option नहीं है कि हम ने प्राईवेट सेक्टर या पब्लिक सेक्टर में से किसी एक को चुनना है। आज दोनों सैक्टरों की ज़रूरत है क्योंकि मुल्क में प्रोडक्शन बहुत कम है । कई मैम्बर साहिबान ने सोशलिज़्म पर नुक्ताचीनी की है । आज पंजाब में यह बात मानी जाती है कि यहां लार्ज स्केल हैवी इण्डस्ट्री कम है । आज सारे हिन्दुस्तान की स्माल स्केल इण्डस्ट्री का 25 फी सदी युनिट सिर्फ पंजाब में है । यह ज़ाहिर करता है कि पंजाब सरकार की पालिसी सोशलिज़्म की तरफ जाती है। हम ने जो लोन्ज़ दिए थे उन में 90 फी सदी स्माल स्केल यूनिट्स को दिए हैं । कुछ क्रिटिसिज़्म कोटकपूरा और मालेरकोटला टैनिन्ग सैंटर्ज़ के बारे किया गया । यह कौमन फैसिलिटी सेंटरज़ हैं इस लिए अगर कर्मशियल नुक्तानिगाह से देखा जाए तो इन की रिटर्न उतनी नहीं है जितना कि इन के ऊपर खर्चा हुआ है । वैसे यह दोनों ही टैंनिग सैंटर चल रहे हैं । यह बात गलत है कि वह नहीं चल रहे । 4 महीने पहले जो कौमन फैसिलिटी थी उस का 60 फी सदी हिस्सा युटेलाईज़ हो रहा था लेकिन आज वह 80 फी सदी तक पहुंच गया है और अगले माली साल में उन की युटेलाईज़ेशन 100 फी सदी हो जाएगा।

(At this stage Mr. Speaker occupied the Chair.)

1.00 P.M.

महता जी ने एक सोसायटी अम्बिका हैंडी क्रैफ्ट का ज़िकर किया कि सरकार ने उसे इजाज़त नहीं दी है । कोआप्रेटिव सोसाइटी का मकसद है कि उस में मज़दूर आएं लेकिन उस में ट्रेडर ही ट्रेडर्ज़ हैं । इस लिए ऐसी सोसायटी जिस में मज़दूर न हों सरकार इजाज़त नहीं दे सकती । यहां पंचशील कोआप्रेटिव सोसायटी का भी ज़िकर आया । उस सिलसिले में मैं अर्ज़ करता हूं कि मौजूदा सरकार की पालिसी यह है कि वह मैरिट पर ही सारे केसों को डिसाइड करती है और वह केस भी मैरिट पर ही डिसाईड होगा । रूरल इन्डस्ट्रियल ऐस्टेट्स के बारे में सरदार गुरदर्शन सिंह की तरफ से कहा गया कि कमीशन मुकर्रर होना चाहिए । मैं अर्ज़ करता हूं कि जब यह ऐस्टेट्स खोलने का फैसला हुआ तो वह इस ख्याल से हुआ कि हम ने हिन्दुस्तान के देहाती इलाकों को रोज़गार देने के लिए वहां इन्डस्ट्रीज़ खोलनी हैं और ख्याल था कि कोटा बेस्ड़ इण्डस्ट्रीज़ देहात में ले जाएंगे । उस वक्त रा मैटीरियल की और फारने ऐक्सचेंज की कमी नहीं थी लेकिन अहिस्ता २ हर साल फारेन

[उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उप-मन्त्री]

ऐकसचेंज की कमी बढ़ती गई । आज तो भारत सरकार के लिए यह मुमकिन नहीं हो रहा कि जो इन्डस्ट्रीज़ पहले ही चलती है उन्हें ही पूरा कोटा दे सके । इस वक्त किसी कारखाने की 25 फी सदी किसी की 50 फी सदी और किसी की 75 फी सदी कैपैसिटी आइडल पड़ी है । इस लिए मैं अर्ज़ करता हूं कि फारेन ऐक्सचेंज की कमी की वजह से सरकार के पास कोटा नहीं जो वह इन इन्डस्ट्रियल ऐस्टेट्स को दिया जा सकता हो । इसी लिए जहां 75 ऐस्टेट्स खोलने का फैसला था वहां अब 46 खोलने के बाद बंद कर दिया है । मेरे एक दोस्त ने लेबर लोन्ज़ का ज़िकर किया है । मैं समझता हूं कि जो इश्तिहार उन्होंने पढ़ा वह गलतफहमी पर मबनी है । हमने पूरी कोशिश की कि जो 25 लाख रुपया लेबर लोन्ज़ देने का फैसला किया है उस के मुताबिक यह सारा रुपया चालू माली साल में बांटा जाए लेकिन काफी लेबर अमृतसर और दूसरे शहरों में ऐसी थी जो बाहर से आई थी । जब यह ऐमरजैंसी आई तो बेकार हो कर वह पंजाब से बाहर चली गई । इस लिए यह सारा रुपया तकसीम नहीं हो सका । सरकार तो इस बात के लिए भी तैयार थी कि अगर 25 लाख रुपया बंट जाए और अगर ज़रूरत पड़े तो यह और रुपया देने के लिए भी तैयार थी । लेबर की तरफ से जितनी एप्लीकेशन्ज़ लोन के लिए आईं उन सब को कन्सिडर किया गया । कामरेड राम प्यारा जी ने कुछ फोकल प्वायंट्स का ज़िकर किया कि 15 प्वायंट्स के लिए अगले साल के लिए सिर्फ 5 लाख रुपया रखा है । जो कन्सशन हमने उन के लिए रखे हैं उन्हें देखते हुए मैं समझता हूं कि यह रकम थोड़ी नहीं है । एक कन्सैशन यह रखा है कि पहले पांच साल उन पर सेल्ज़ टैक्स नहीं लगेगा । फिर जो ज़मीन ऐक्वायर करेंगे उस पर मुनाफा नहीं लिया जाएगा, बिजली पानी वहां देंगे वग़ैरा २ । इस लिए मैं समझता हूं कि वह रकम पहले साल के लिए काहे है क्योंकि ज़मीन की कीमत तो कारखानेदार ने खुद पे करनी है । महकमा इन्डस्ट्रीज़ ने पिछले साल क्या २ किया वह मैं आप के सामने रखना चाहता हूं........

**पंडित सुरेन्द्र नाथ गौतम :** बैकवर्ड हिल्ली एरियाज़ के बारे में भी बता दें ।

**उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उपमन्त्री :** उस तरफ भी आता हूं । कोटा की तकसीम के बारे में जो शिकायत की गई वह मैं समझता हूं गलतफहमी की बिना पर है । पंजाब सरकार ने कोटा की तकसीम के लिए सैट रूल्ज़ बनाए हैं जैसा कि कामरेड राम प्यारा ज़ी ने कहा आज कारखाना में यह भी देखते हैं कि उसने बिजली कितनी कन्ज़्यूम की है कितने मज़दूर काम करते हैं और जो सेल वह बताता है उसका सेल्ज़ टैक्स कितना पे किया है । हमने एक और अहिम कदम उठाया है कि महकमा जो कोटा उन्हें ऐलोकेट करता है उसे हर महीने पब्लिश

कर रहे हैं। उस की कापी डी. आई. ओ. और इन्डस्ट्रीयल ऐसोसिएशन को भेजते हैं। इस के अलावा ऐसोसिएशन हर महीने एक किताब छापती है कि किस कारखानेदार को कितना कोटा मिला। यह पब्लिक डाकूमैंट है और उसे हर कोई देख सकता है। अगर कोई महसूस करता है कि किसी को नहीं मिलना चाहिए था तो वह ऐसोसिएशन के पास शिकायत कर सकता है और सरकार उस पर गौर करेगी। अगर साबत हो जाए कि किसी का कोटा बोगस है तो उसे कैंसल किया जाएगा। फिर आप को यह जान कर खुशी होगी कि हमने कोटा के बारे में अपर और लोअर लिमिट कायम कर दी है। पहले यह होता था कि स्टेनलैस सटील किसी को एक चौथाई टन नहीं मिलता था और किसी को 20 टन मिल जाता था। अब हमने यह किया है कि किसी को पांच टन से ज्यादा और एक टन से कम नहीं मिलेगा इसी तरह टिन की शारटेज है। भिवानी के कलईगरों को 10/10 किलो टिन हमने दी। हमारी पालिसी है कि बजाए एक दो आदमियों को कोई चीज़ दी जाए ज्यादा से ज्यादा आदमियों को अकामोडेट किया जाए। लार्ज सकेल इन्डस्ट्री के कोटा के बारे में जो नुकताचीनी हुई है उस बारे में मैं अर्ज़ करता हूं कि उसके लिए कोटा गवर्नमैंट आफ इन्डिया के कंट्रोल में हैं हमें जो कोटा मिलता है वह समाल सकेल इन्डस्ट्री के लिए मिलता है। पिछले तीन चार साल से पंजाब में जी. सी. शीट्स नहीं आई थीं। इस बार पंजाब ने बड़ी कोशिश की और 500 टन शीट्स लेने में कामयाब हो गए हैं। पहाड़ी इलाकों से तीन चार से ऐपलीकेशन्ज़ आई पड़ी थी लेकिन शीट्स नहीं आए थे अब हमने इस की ज्यादा ऐलोकेशन पहाड़ी इलाकों के लिए की है और उम्मीद है कि इस से वहां अब पोज़ीशन ईज़ हो जाएगी। जो इन्डस्ट्रियल ऐरियाज़ हैं उन के बारे में सरकार ने एक और बड़ा इनकलाबी फैसला किया है। वह यह है कि जहां जहां शैड्ज़ फैक्ट्री ओनर्ज़ को दिए हुए हैं वह हम ने उन्हें हायर परचेज़ पर दे देने हैं ताकि वह उन के मालिक बन जाएं और जो रुपया उन शैड्ज़ के बेचने से मिलेगा उस से और इन्डस्ट्रियल एरियाज़ बनेंगे। फिर एक बात पर डिपार्टमैंट का और इन्डस्ट्रियल ऐसोसिएशन के बीच काफी देर से एक झगड़ा पीनल इन्ट्रैस्ट के बारे में चला आ रहा था। हमने मीटिंग करके उस के बारे में भी समझौता किया है·········

**ਸਰਦਾਰ ਜਗੀਰ ਸਿੰਘ ਦਰਦ** : ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਸਰ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਸ਼ੈਡੂਲਡ ਕਾਸਟਸ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਲੋਨ ਐਡਵਾਈਜ਼ਰੀ ਕਮੇਟੀਆਂ ਵਿਚੋਂ ਕਢ ਦਿੱਤਾ ਹੈ, ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੀ ਗੁਸਤਾਖੀ ਕੀਤੀ ਸੀ ?

**उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उप-मन्त्री** : हम ने सब जगह डिस्ट्रिकट वैलफेयर आफ़ीसर लिए हैं इस ख्याल से कि सारे ज़िला के लोगों को नुमाइंदगी मिल जाए लेकिन इस पर कोई पाबंदी नहीं कि लैजिस्लेटर्ज़ न लिए जाएं। जहां हमारे नोटिस में आया है लैजिस्लेट्र्ज़ लिए हैं।

[ उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उप-मन्त्री ]

सरदार जागीर सिंह दर्द ने यह बात हमारे नोटिस में लाई । हमने इस बारे में उस को जवाब दे दिया है लेकिन ऐसा नज़र आ रहा है कि उसे अभी तक हमारा जवाब नहीं मिला ।

स्पीकर साहिब, पीनल इंट्रेस्ट के बारे में यहां पर ज़िक्र हुआ । माननीय सदस्यों को जानकर खुशी होगी कि पीनल इंट्रेस्ट के बारे में फैसला कर दिया गया है । अब इस बारे में हज़ारों केसिज़ थे वह सैटल हो जाएंगे ।

माननीय सदस्यों को जानकर खुशी होगी कि पंजाब के अन्दर इंडस्ट्री की बहुत कमी रही है लेकिन पंजाब सरकार ने फाइनानशियल कारपोरेशन कायम की हुई है । पिछले दो तीन सालों से वह 40 लाख रुपए के कर्ज़े देती थी लेकिन पिछले साल उस कार्पोरेशन ने 55 लाख रुपए कर्ज़े के रूप में लोगों को दिए । इस वर्ष उस ने लग भग 1,37 लाख रुपए कर्ज़े के रूप में दिए हैं । हमने कोशिश करके केन्द्रीय सरकार से 25 लाख रुपए और कर्ज़े देने के लिए लिए हैं । मुझे आशा है कि वह रुपए अप्रल के महीने में बांट दिए जाएंगे ताकि लोग यहां पर इंडस्ट्रीज़ को बढ़ावा दे सकें ।

स्पीकर साहिब, यहां पर श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम ने कहा कि न्यूज़ फैक्टरी नंगल टाउनशिप में खोली जाए । वैसे जहां पर सरकार ने खोलने का विचार किया है, वह भी पहाड़ी इलाका है । वह भी नंगल टाउनशिप से दूर नहीं है । सब चीज़ को ध्यान में रखते हुए कीरतपुर जगह निश्चित की गई है । मुझे बताने में दुख होता कि पता नहीं कि वहां पर यह न्यूज़ प्रिंट फैक्टरी लग भी सकेगी या नहीं क्योंकि इस के लिए जिस इलाके से रामैटीरियल आना था वह इस स्टेट की रीआरगनाइज़ेशन हो जाने के बाद हिमाचल प्रदेश के साथ मिल जाना है । इस के बारे में मुझे संदेह है कि वहां पर शायद ही यह इंडस्ट्री लग सके ।

यहां पर पिग आयरन के बारे में ज़िक्र किया गया । इस के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं कि केन्द्रीय उद्योग मंत्रालय से बात चीत हो रही है और फारेन एक्सचेंज के लिए खतोकिताबत चल रही है । मुझे आशा है कि अगले दो तीन महीनों के अन्दर किसी फारेन फर्म के साथ कोलेबोरेशन कर ली जाएगी । यह कहने में मुझे खुशी है कि इस के बारे में जो कोलेबोरेशन की जा रही है, वह हिन्द सरकार की मार्फत की जा रही है । हर टैकनीकल पोज़ीशन पर उन से एडवाइस ली जा रही है । (विघ्न)

स्पीकर साहिब, यहां पर मांग की जा रही है कि यह प्लांट महिन्द्रगढ़ में लगाया जाए। वहां पर वाटर रिसोर्सिज़ का सर्वे कराया गया। उस सर्वे से पता चला कि प्लांट के लिए 75 प्रतिशत पानी उपलब्ध हो सकता है बशर्तेकि वहां के लोग पानी का इस्तेमाल करना बन्द कर दें। अगर वह पानी का प्रबन्ध कर दें तो सरकार को वहां पर प्लांट लगाने में कोई एतराज़ नहीं है। दूसरी दिक्कत सरकार के सामने यह है कि वहां पर जो कोयला पहुंचाया जाना है, वह मीटर गेज लाईन द्वारा पहुंचाया जाएगा। इस तरह से सरकार को वहां पर कोयला पहुंचाने के लिए काफी दिक्कतें पेश आएंगी। इसी चीज़ को सामने रखते हुए सरकार ने वहां की बजाए हिसार में प्लांट लगाने का विचार किया है। आशा है कि वहां पर जल्दी ही प्लांट लगाया जाएगा।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ :** ਆਨ ਏ ਪੁਆਇੰਟ ਆਫ ਆਰਡਰ, ਸਰ। ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ 3 ਬੋਲੀਆਂ–ਹਿੰਦੀ, ਪੰਜਾਬੀ ਅਤੇ ਅੰਗਰੇਜ਼ੀ ਰਿਕਗਨਾਇਜ਼ਡ ਹਨ। ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਾਨਯੋਗ ਮਨਿਸਟਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬੋਲੀਆਂ ਵਿਚੋਂ ਕਿਹੜੀ ਬੋਲੀ ਬੋਲ ਰਹੇ ਹਨ ?

**उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उप-मन्त्री :** स्पीकर साहिब, यहां पर सीमैंट फैक्टरी के बारे में ज़िक्र किया गया है। इस में कोई शक नहीं कि प्राइवेट फर्म को लाइसैंस दिया गया है। लाइसैंस तो हिन्द सरकार देती है। इस में पंजाब सरकार का कोई हाथ नहीं होता। जहां पर लार्ज स्केल के लाइसेंस दिए जाते हैं, वह भी गवर्नमैंट आफ इंडिया देती है। वह इस चीज़ की जांच करती है कि उस फर्म के पास कितना सरमाया है और जिस काम के लिए लाइसैंस देती है, क्या वह उस को पूरा करेगी या नहीं। वह पूरी तरह से सैटिसफाइड हो कर लाइसैंस इशू करते हैं। (विघन) इस के बारे में मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हिन्द सरकार ने सीमैंट फैक्टरीज़ के लिए 3 जगह पहले ही सीलैक्ट कर ली हैं। इस के बारे में हमारी स्टेट के अन्दर पत्थर की एक्सप्लोरेशन हो रही है। दो तीन महीनों के अन्दर जांच पूरी हो जाएगी। मैं समझता हूं कि सीमेंट का कारखाना शीघ्र ही लग जाएगा। (श्रीमती सरला देवी द्वारा विघ्न।) मैं बहन जी को यकीन दिलाना चाहता हूं कि यह कारखाना कांगड़ा ज़िला के अन्दर मुनासिब जगह पर लगाया जाएगा।

स्पीकर साहिब, यहां पर ट्रैकटर की फैक्टरी के बारे में ज़िक्र किया गया। देश के अन्दर पहले सिर्फ एक या दो ट्रैक्टर की फैक्टरीज़ हैं। लेकिन यहां पर छोटे ट्रैक्टरों की फैक्टरी की ज़रूरत है। यहां पर दस हार्स पावर के टिल्लर बनाने की ज़रूरत है। आजकल पंजाब सरकार जापान की फर्म के साथ कोलैबोरेशन के लिए विचार कर रही है। आशा है कि वहां किसी फर्म के साथ कोलेबोरेशन से शीघ्र ही कारखाना खोला जाएगा।

[उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उप-मन्त्री]

स्पीकर साहिब, पहली सरकार ने अमरीका की किसी फर्म के साथ सीमलैस स्टील ट्यूबज़ के बारे में कोलेबोरेशन की थी लेकिन जो शर्त उस फर्म के साथ की गई थी, वह हमें मुनासिब नहीं लगी। इस लिए वह काम बन्द कर दिया गया। अब सरकार ने दुनिया के तमाम एम्बैसीज़ से जो दिल्ली में स्थित हैं और कम्युनिस्ट कंट्रीज़ से इस के बारे में टेंडर्ज मांगे है। जब हमारे पास टैंडर्ज़ आ जाएंगे और जो हमें टैंडर्ज़ अच्छा तथा मुफीद साबित हुआ, उसको एक्सैप्ट कर लिया जाएगा।

स्पीकर साहिब, मुझे कहते हुए खुशी होती है कि पंजाब सरकार ने इंडस्ट्रीयल डिवैल्पमैंट कार्पोरेशन बनाई है जिस की इन्वैस्टमैंट 7 करोड़ रुपए है, उस को पिछले कुछ दिनों में रजिस्टर कराया है। उस ने बाकायदा काम करना शुरू भी कर दिया है। इस का काम है कि प्राइवेट सैक्टर में जो कारखाने हैं, उन की फीजेबिलिटी के बारे में बतायें और नए कारखाने लगाने के लिए रिपोर्ट दे। इस के अलावा इन कारखानों को ग़ैरसरकारी सैक्टर के सहयोग से चलाएगी।

स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि पंजाब सरकार कास्टिंग प्लांट के बारे में दूसरी जगह पर खुद प्राइवेट पार्टीज़ के साथ नैगोसीएशन नहीं करती बल्कि गवर्नमैंट आफ इंडिया के द्वारा नैगोसीएशन करती है।

स्पीकर साहिब, पंजाब सरकार आर्टस तथा कराफट के ट्रेनिंग सैंटर्ज़ की यूटिलिटी नहीं समझती है, इस लिए यह उन को बन्द कर रही है। इस से 25 लाख रुपए सालाना बचाए जाएंगे।

स्पीकर साहिब, इसी तरह से एम्पोरियम आर्गेनाइज़ेशन जो स्माल स्केल पर है, उस को कमर्शियल ढंग पर लाने का सरकार विचार कर रही है। यह एम्पोरियम अमृतसर शहर में था। हम कोशिश कर रहे हैं कि इस को रैशनेलाइज़ और डिसैंट्रेलाइज़ किया जाए। मैं समझता हूं कि इस बारे में फैसला जल्दी ही कर दिया जाएगा।

इसी तरह से यहां मेम्बर साहिबान की तरफ से देहाती इंडस्ट्री के बारे में जानकारी प्राप्त करने के लिये मांग की गई है। आपको यह जान कर खुशी होगी कि इस साल होशियारपुर में वुडक्राफट का एक इन्स्टीच्यूट खोला जा रहा है। वहां पर लोग लकड़ी का काम सीखेंगे। ऊन की इंडस्ट्री का एक इन्स्टीच्यूट कुल्लू में स्टार्ट कर रहे हैं। चमड़े के काम के लिए एक इन्स्टीच्यूट मालेरकोटला में खोल रहे हैं। 600 स्पिंडल का लाइसैंस कोआप्रेटिव सैंटर में लिया है और ऊन का सूत बनाने के लिए एक इन्स्टीच्यूट पालमपुर में खोलने के लिये स्टेप्स ले रहे हैं। हैंडलूम की सोसाइटी ने एग्ज़ीबीशन लगा कर इस साल 54 लाख रुपये का हैंडलूम का सामान बेचा है। इस के द्वारा छोटे छोटे आदमियों को काफी फायदा

पहुंचा है। पहाड़ी लोगों की इन्डस्ट्री के बारे में जानने की मांग यहां पर की गई है। आप को यह जान कर खुशी होगी कि पहाड़ी इलाके की महत्वपूर्ण इन्डस्ट्री टी की है। इस दस्तकारी की दो समस्याएं थी। वहां पर जो चाईनीज़ हाईब्रिड प्लांट लगा हुआ है वह सदियों पुराना प्लांट है। उस से प्रोड्यूस ज्यादा नहीं होती थी। वहां पर एक रीसर्च लेबोरेटरी कायम की है जो कि खोज करके अगले साल नया प्लांट पैदा करेगी, जो कि कांगड़ा की टी इन्डस्ट्री को सनग्रती इकौनामिक लाइन्ज़ पर ले जायगा। टी बोर्ड की तरफ से पहले 50 एकड़ तक के चाये के फार्म के लिए सबसेडाइज्ड फर्टेलाईज़र दिया जाता था अब टी बोर्ड ने मान लिया है कि 300 एकड़ के टी फार्म्ज़ तक सबसेडाइज्ड फर्टेलाईज़र देंगे। चाय की इंडस्ट्री के सामने दूसरा प्राब्लम प्रोसेसिंग का था। प्रोसेसिंग दो सौ साल पुराने तरीके से किया जाता था और उस से जो चाय बनती थी उस की कीमत ज्यादा नहीं मिलती थी। मुझे खुशी है कि टी बोर्ड ने यह मान लिया है कि प्रोसेसिंग के लिए जो मशीनरी हम लाएंगे उस में 50% सूद वे सबसेडाईज़ करेंगे यानी अगर 6% सूद पर मशीनरी मिलती है तो 3% बोर्ड देगा 3% प्लांटर्ज़ देंगे। 2½ लाख रुपये की इन्डिजनिस मशीनरी परचेज़ की गई है। सवा दो लाख रुपये की जापानी मशीनरी इम्पोर्ट कर रहे हैं। सैरीकल्चर के सम्बन्ध में मुझे खुशी है कि इस साल हम 900 पौदा पहाड़ी इलाके में लगाने में कामयाब हुए हैं। नूरपुर में कुकून से सिल्क प्रोड्यूस करने की वर्कशाप अगले साल में शुरू हो जाएगी वहां पर लोगों को ट्रेनिंग दे कर बताया जाएगा कि किस तरह से सिल्क पैदा की जाए। वहां पर भारी तादाद में सिल्क पैदा किया जाएगा। पहले काफी कुकून बम्बई और दूसरी जगहों में भेजा जाता था। अब रेशम वहीं पर बनेगा और कोशिश की जाएगी कि रेशमी धागा भी वहीं पर बने। स्माल स्केल इंडस्ट्री कार्पोरेशन दो प्रोजैक्टों पालमपुर और मालेरकोटला में अढ़ाई लाख रुपये की मशीनरी छोटे छोटे कारखानेदारों को हायर परचेज़ बेसिज़ पर दे रही है। रूरल प्रोजेक्ट से एस्टीमेट्स के मुताबिक तीन साल में 14 लाख रुपये के माल का अन्दाज़ा था लेकिन आप को यह जान कर खुशी होगी की इस साल में 18 लाख का टार्गिट अचीव किया गया है। हिसार कारकेस यूटीलाईज़ेशन सैंटर में पहले तीन मुर्दा जानवर रोज़ ट्रीट किये जाते थे अब वहां 8 जानवर रोज़ ट्रीट किये जाते हैं।

**Mr. Speaker :** If the Transport Minister would also like to speak, I am afraid, the Deputy Minister will have to stop now, as the guillotine is to be applied at 1.30 P.M.

**Minister for Transport and Educations :** I will take only five minutes.

**Mr. Speaker :** In that case, the sitting of the House will have to be extended by five minutes, if the House agree, the guillotine will be applied at 1.35 P.M.

**Voices :** Yes, yes, please.

**Mr. Speaker :** The sitting is extended by five minutes.

**उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उप-मन्त्री :** हम ने कोशिश की है कि इन्डस्ट्रीज़ डिपार्टमैंट में कागज़ात की डिस्पोज़ल के लिए तीन से ज्यादा लेवल न रहें । पहले डिपार्टमैंट के अफसरों के खिलाफ कई कई साल इन्क्वायरी चलती रहती थी अब हमारी कोशिश है कि हर इन्क्वायरी तीन महीने में खत्म हो जाए । ब्लाक लैवल एक्सटैंशन के देहाती और शहरी इन्स्पैक्टरों का काडर एक ही लैवल पर लाने की कोशिश की जा रही है । ताकि देहाती इन्स्पेक्टरों को शहरों में और शहरी इन्स्पेक्टरों को देहात में भेजा जा सके । फील्ड अफसरों के इंस्पेक्शन सिस्टम को बड़ा सिस्टेमेटिक कर दिया है । काम को रैशनली बांट दिया है । अकाऊंट्स के काम को बड़ा इम्प्रूव किया है । आप यह जान कर खुश होंगे कि पिछले साल में हमारे डिपार्टमेंट में किसी किस्म की एम्बेज़लमैंट नहीं हुई । स्पीकर साहिब, मैं हाउस का ज़्यादा समय नहीं लेना चाहता । एक बात और कह कर समाप्त कर दूंगा । यहां पर पोल्टरी के बारे में ज़िक्र आया है । मैं सिर्फ यह कहना चाहता हूं कि पोल्टरी कार्पोरेशन का 50 लाख आथोराइज्ड कैपीटल है उस में से 15 लाख पेड-अप हो गया है । चंडीगढ़ ड्रैसिंग प्लांट में 8 घंटे की शिफ्ट में पर डे 5,000 बर्ड ड्रैस किये जाते हैं । दो फ्रिज वैन्ज़ हैं जिन में एक लाख अण्डा या 500 बर्ड रखा जा सकता है । दो एग्ग कूलज़ हैं जिन की कपैसिटी 50,000 eggs each है । 5 कोल्ड स्टोरेज बनाए हैं । फीड जो मार्किट में 60 रुपये पर क्विन्टल मिलती है वह हम ने 37 रुपये पर क्विन्टल के हिसाब से तकसीम की है । 8 लाख रुपये की फीड तकसीम की गई है । हम ने ड्रैसिंग के लिए और फीड को तकसीम करने के लिए तीन चार कदम उठाए हैं । मार्किटिंग में जो स्लम्प आ जाया करता था इन से वह बहुत हद तक रुक जाएगा ।

**Minister for Transport and Elections** (Sardar Gurdial Singh Dhillon): Sir, you must have read in the various papers that the Transport workers propose to go on one day's strike.. ...

ट्रांस्पोर्ट वर्कज़ स्ट्राईक पर जाना चाहते हैं । मैं ने हालात का जायज़ा लिया है। उस के बारे में facts concise तौर पर समझाने के लिए लिख कर ले आया हूं । ताकि कहीं कोई कम ज्यादा बात न कही जाए इस लिए वह मैं अँग्रेज़ी में पढ़ देता हूं ।

The following are the five demands of the Union at this stage :—

(i) Payment of bonus under the Payment of Bonus Act, 1965.

(ii) Payment of Gratuity.

(iii) Revision of scales.

(iv) Enforcement of all the provisions of Motor Transport Workers Act, 1961.

(v) Supply of two chappals each and washing allowance at the rate of Rs. 2/- per person per month.

The position with regard to these demands is as follows—

(i) **Payment of Bonus**

The Roadways employees are not entitled to receive bonus under the Bonus Act [Section 32(iv)]. However, the Department has proposed that the existing scheme of good performance reward should be liberalised. At the present moment it is 1% of the net profit., coverage 70% of the workshop and traffic staff and ceiling in each case is Rs. 100. Under the liberalised scheme, it is proposed to raise the ceiling to Rs. 150/- and increase the coverage to 90% of the concerned employees.

(ii) **Payment of Gratuity.**

The Department does not support this because of the advantage of the contributory provident fund scheme allowed to the workers at the rate of $8\frac{1}{3}\%$.

(iii) The matter regarding revision of scales is under the active consideration of the Government. Both F.M. and myself have to discuss this matter and decide.

(iv) All the provisions of the Motor Transport Workers Act have been complied with excepting Section 17, which relates to the confinement of two spells to 8 hours of duty. This is not practicable on certain routes. Even the All India Association of State Transport undertakings are finding it difficult to comply with the provisions of this Act and they are proposing amendment to the Central Government. We have also applied for exemption from the application of this section from the Labour Department.

(v) The demand for the supply of chappals and payment of washing allowance is considered to be reasonable. The Department has supported it and the matter is under consideration of the Finance Department.

The representatives of the Union are meeting the Officers of the Department at 2-30 P.M. today and discussions are being held. Simultaneously the Labour Department have appointed a conciliation officer, the implication being that during the conciliation proceedings no strike can be held as legal.

**श्री सुरिन्द्र नाथ गौतम** : ग्रान ए प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर । स्पीकर, साहिब, मेरा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर यह है कि ग्रगर डिप्टी मिनिस्टर साहिब शिवालक हिल्ज़ में कोई कारखाना नहीं लगाना चाहते हैं तो कम ग्रज कम वह वहां पर कोल्ड स्टोरेज ही बना दें ताकि वहां पर हम रेत को सम्भाल कर रख छोड़ें ग्रौर जब सरकार के पास फंडज हों तब वहां पर कारखाने लगाए जा सकें । (हंसी)

**श्री बनवारी लाल** : स्पीकर साहिब, मैं डिप्टी मिनिस्टर साहिब से यह इन्फर्मेशन लेना चाहता हूं कि उन्होंने कहा है कि महेन्द्रगढ़ में कारखाना इसलिए नहीं लगाया जा सकता क्योंकि वहां पर कोयला महंगा पड़ता है। मैं ग्राप के द्वारा

[श्री बनवारी लाल]

उन से पूछना चाहता हूं कि अगर कोयला वहां पर सस्ता पड़े तो क्या वह वहां पर कारखाना लगाने के लिए गवर्नमैंट की पालिसी को रिवाईज़ करने के लिए तैयार हैं ?

**पंडित मोहन लाल दत्त :** मैं मन्त्री जी से एक सूचना प्राप्त करना चाहता हूं और वह यह है कि सरकार ने हिल्ली एरिया में एक रेज़न फैक्टरी लगाने की बाबत प्लैन बनाई हुई थी। क्या वह बताएंगे कि उसकी इस समय क्या फेट है ? क्या वह ठप तो नहीं हो गई। क्या सरकार उसे चलाएगी भी या नहीं ? क्या कोआप्रेटिव बेसिज़ पर ही सरकार उसे चलाने का इरादा रखती है ?

**श्री अध्यक्ष :** ज्ञान चन्द जी, सिर्फ दो मिनट रह गए हैं। अगर जवाब देना चाहें तो दे दीजिए। (The hon. Deputy Minister may reply the debate, if he so likes as only two minutes are left.)

**उद्योग तथा पहाड़ी क्षेत्र उप-मंत्री :** श्री बनवारी लाल जी ने जो सवाल उठाया है कि हिसार में क्यों लगाई जा रही है, महेन्द्रगढ़ में क्यों फैक्टरी नहीं लगाई जा रही अगर वह सरकार को कनविन्स कर दें और फैक्टर्ज महेन्दगढ़ के हक में जाते हों तो सरकार को इस बात में किसी तरह की कोई ज़िद्द नहीं है।

दूसरे पंडित मोहन लाल दत्त जी ने रेज़िन फैक्टरी की बाबत कहा। दर असल इस का सम्बन्ध फारेस्ट डिपार्टमैंट के साथ है, इंडस्ट्रीज़ डिपार्टमैंट के साथ नहीं है। इसलिए मुझे इस सम्बन्ध में कोई खास वाकफियत नहीं है।

**Mr. Speaker :** Now guillotine will apply.

**Mr. Speaker :** Question is—

Demand No. 22. that a sum not exceeding Rs. 2,54,52,700 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 35—Industries.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker :** Questlon is—

Demand No. 45. that a sum not exceeding Rs. 2,65,74,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 26—Capital Outlay on Industrial Development.

*The motion was carried.*

**Mr Speaker :** Question is—

Demand No. 24. that a sum not exceeding Rs. 3,29,64,340 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 38—Labour and Employment (Labour only).

*The motion was carried.*

Demand No. 1.

that a sum not exceeding Rs. 2,04,44,100 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 9—Land Revenue.

*The motion was carried.*

Demand No. 2.

that a sum not exceeding Rs. 13,33,400 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 10—State Excise Duties.

*The motion was carried.*

Demand No. 3.

that a sum not exceeding Rs. 8,03,650 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 11—Taxes and Vehicles.

*The motion was carried.*

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ :** ਸਾਰੀਆਂ ਡਿਮਾਂਡਜ਼ ਇਕੱਠੀਆਂ ਹੀ ਪੁੱਟ ਕਰ ਲਓ ।

**Mr. Speaker :** Question is—

Damand No. 4.

that a sum not exceeding Rs. 33,20,400 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 12—Sales Tax.

Demand No. 5.

that a sum not exceeding Rs. 33,41,300 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 13—Other Taxes and Duties.

Demand No. 6.

that a sum not exceeding Rs. 7,94,060 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 14—Stamps.

Demand No. 7.

that a sum not exceeding Rs. 89,760 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 15—Registration Fees.

Demand No. 8.

that a sum not exceeding Rs. 63,32,030 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year, 1966-67, in respect of charges under head 18—Parliament, State/Union Territory Legislatures.

Demand No. 10.

that a sum not exceeding Rs. 79,27,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 21—Administration of Justice.

Demand No. 11.

that a sum not exceeding Rs. 93,40,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 22—Jails.

Demand No. 13.

that a sum not exceeding Rs. 4,65,740 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 25—Supplies and Disposals.

Demand No. 14.

that a sum not exceeding Rs. 84,27,480 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 26—Miscellaneous Departments.

[Mr. Speaker]

| | |
|---|---|
| Demand No. 15. | that a sum not exceeding Rs. 4,09,620 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 27—Scientific Departments. |
| Demand No. 17. | that a sum not exceeding Rs. 6,46,25,590 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 29—Medical. |
| Demand No. 18. | that a sum not exceeding Rs. 3,64,91,240 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 30—Public Health. |
| Demand No. 20 | that a sum not exceeding Rs. 2,13,34,700 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 33—Animal Husbandry. |
| Demand No. 21. | that a sum not exceeding Rs. 1,37,19,870 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 34—Co-operation. |
| Demand No. 23 | that a sum not exceeding Rs. 3,28,94,680 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year, 1966-67, in respect of charges under head 37—Community Development Projects, National Extension Service and Local Development Works. |
| Demand No. 25 | that a sum not exceeding Rs. 56,58,400 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 39—Miscellaneous, Social and Development Organisations. |
| Demand No. 30 | that a sum not exceeding Rs. 4,13,44,200 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges uuder head 50—Public Works. |
| Demand No. 31 | that a sum not ecxeeding Rs. 1,78,25,290 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head Charges on Public Works Department, Buildings and Roads Establishment. |
| Demand No. 32 | that a sum not exceeding Rs. 1,25,29,330 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year, 1966-67, in respect of charges under head 52—Capital Outlay on Public Works. |
| Demand No. 33 | that a sum not exceeding Rs. 5,94,01,000 be granted to the Governor to defray tha charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 57—Roads and Water Transport Schemes. |
| Demand No. 34 | that a sum not exceeding Rs. 26,85,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 61—Capital Outlay on Rail Road Co-ordination Schemes. |

Demand No. 35 — that a sum not exceeding Rs. 2,01,31,280 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 64—Famine Relief.

Demand No. 36 — that a sum not exceeding Rs. 2,11,55,950 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 65—Pension and other Retirement Benefits.

Demand No. 37 — that a sum not exceeding Rs. 7,38,330 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 67—Privy Purses and Allowances of Indian Rulers.

Demand No. 38 — that a sum not exceeding Rs. 1,35,73,930 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 68—Stationery and Printing.

Demand No. 39 — that a sum not exceeding Rs. 4,29,88,560 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 70—Forest.

Demand No. 40 — that a sum not exceeding Rs. 6,37,01,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year, 1966-67, in respect of charges under head 71—Miscellaneous.

Demand No. 41 — that a sum not exceeding Rs. 5,65,600 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 76—Other Miscellaneous Compensation and Assignments.

Demand No. 42 — that a sum not exceeding Rs. 6,000 be granted to the Governor, to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 78—Prepartition Payments.

Demand No. 43 — that a sum not exceeding Rs. 2,15,89,240 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 78—A—Expenditure connected with National Emergency.

Demand No. 48 — that a sum not exceeding Rs. 7,22,76,740 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 103—Capital Outlay on Public Works.

Demand No. 49 — that a sum not exceeding Rs. 1,65,22,680 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 105—Chandigarh Capital Outlay.

Demand No. 50 — that a sum of not exceeding Rs, 2,11,740 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in repect of charges under head 109—Capital Outaly on other Works.

Demand No. 51 — that a sum not exceeding Rs. 84,78,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 114—Capital Outlay on Road and Water Transport Schemes.

[Mr. Speaker]

Demand No. 52 — that a sum not exceeding Rs. 1,68,000 be granted to the Governor to defray the chagres that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 120—Payment of Commuted Value of Pensions.

Demand No. 53 — that a sum not exceeding Rs. 38,56,10,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head 124—Capital Outlay on Schemes of Government Trading.

Demand No. 54 — that a sum not exceeding Rs. 39,58,82,860 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1966-67, in respect of charges under head Loans to Local Funds Private Parties etc. Loans to Government Servants.

*The motions were carried.*

**Mr. Speaker** : The House stands adjourned till 11.00 A.M. on Monday, the 28th March, 1966.

(The Sabha then adjourned till 11.00 A. M. on Monday, the 28th March, 1966).

1.37 P. M.

———

1656 P.V.S—386—30-6-66—C., P., & S., Pb., Patiala.

# PUNJAB VIDHAN SABHA

## DEBATES

*28th March, 1966*

Vol. I—No. 27

OFFICIAL REPORT

## CONTENTS

*Monday, the 28th March, 1966*




**Punjab Vidhan Sabha Secretariat, Chandigarh.**

**Price Rs** 8.80

# *ERRATA*

to

**Punjab Vidhan Sabha Debates, Vol. I, No. 27,**
**dated the 28th March, 1966**

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| ਕਾਬੂ | ਕਾਬ | (27) 4 | 30 |
| used for | desufor | (27) 6 | 10 from below |
| हरिजन | हरिजम्फ | (27) 9 | 3 |
| श्रृ | श्रॅृ | (27)13 | 7 from below |
| Ludhiana | Ludhiaa | (27) 21 | 11 |
| Middle | Midde | (27) 21 | 18 |
| Ligh | High | (27) 22 | 16 |
| Answers | Answere | (27) 27 | Heading |
| LIG H | LIGHT | (27) 30 | 12 from below |
| advanced | advanceed | (27) 30 | 8 ,, ,, |
| तकलीफ | तफसील | (27) 32 | 6 |
| Parliamentary | Parlia menatry | (27) 37 | 15 |
| उनका | उनके | (27) 38 | 2 |
| therefor | therfor | (27) 42 | 15 |
| Panchayat on | Panchayation | (27) 54 | 5 |
| States | Satets | (27) 56 | 16 |
| incur | incure | (27) 56 | 5 from below |
| being | bein | (27) 57 | 20 |
| Governments | Governmnts | (27) 58 | 9 |
| according | accordingly | (27) 59 | 25 |
| pig | ig | (27) 61 | 18 |
| Arrears | Aprears | (27) 63 | 17 |
| unprecedented | upprecedented | (27) 64 | 17 |
| entrusted | entruoted | (27) 66 | 3 |
| said | sai | (27) 69 | 12 |
| encourage | enourage | (27) 69 | 15 |
| writing | writin | (27) 69 | 15 |
| separate | separat | (27) 69 | 17 |

P. T. O.

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| Kafi | Kaui | (27) 72 | Sr. No. 4 |
| Manukhvadi | Manukhvadh | (27) 74 | Sr. No. 21 |
| Dharampal | Dharampl. | (27) 77 | 58 |
| के | को | (27) 82 | 33 |
| to | io | (27) 86 | 38 |
| मँ | में | (27) 88 | 1 |
| Appropriation | Appropiration | (27) 89 | 1 |
| 1966 | 196 | (27) 96 | 1 |
| रुपया | पया | (27) 96 | 11 |
| फारबेरैंस | फारबेरैस | (27) 97 | 3 from below |
| जहां | यहां | (27) 98 | 14 |
| पंजाब | पोजाब | (27) 98 | 7 |
| आत्मक | अत्मिक | (27) 98 | 16 |
| वहां | जहां | (27) 100 | 4 |
| कि | का | (27) 101 | 1 |
| करवाए | करावाये | (27) 101 | 9 |
| की | को | (27) 101 | 30 |
| रखा | रखना | (27) 101 | 2 from below |
| ਪੁਲਿਸ ਦੀ | ਪੁਲਿਸ | (27) 102 | 29 |
| ਸ਼ਾਦੀ | ਸ਼ਾਦ | (27) 103 | 1 |
| (27) 104 | (27) 0 | (27) 104 | Heading |
| impression | impresion | (27) 104 | 20 |
| ਕਾਮਰੇਡ | ਡਕ[ਮਰੇ | (27) 112 | 1 |
| ਦੀ | ਨੇ | (27) 112 | 4 |
| ਵਿਚ | ਵਿੱਜ | (27) 112 | 4 |
| ਹੈ | ਹ | (27) 113 | 1 from below |
| ਚੌਧਰੀ ਚਾਂਦ ਰਾਮ | ਚੌਧਰੀ ਚਾਂ ਰਾਮ | (27) 117 | 31 |
| ਸਿਹਤ | ਸਾਹਿਤ | (27) 117 | 3 from below |
| ਛੁੱਟੀ | ਛੁੱਟੀ | (27) 118 | last but one |
| ਗੱਲ | ੱਲ | (27) 123 | 1 |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Monday, the 28th March, 1966*

---

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Chamber, Sector 1, Chandigarh at 11.00 a.m. of the Clock. Mr. Speaker (Shri Harbans Lal) in the Chair.*

---

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS*

---

### GRANT OF OWNERSHIP RIGHTS OF THE LANDS LEASED OUT TO POLITICAL SUFFERERS IN DISTRICT HISSAR

***9931. Baboo Bachan Singh :** Will the Minister for Public Works be pleased to state—

(a) whether any decision has been reached by the Government regarding the grant of ownership rights in the lands leased out to the political sufferers for 20 years in district Hissar; if so, the details of the decision taken;

(b) the conditions under which ownership rights are to be granted to the said-political-sufferers ?

**Chaudhri Ranbir Singh :** (a) and (b) The State Political-Sufferers Advisory Committee has made a recommendation for the grant of ownership rights to the Political-sufferers. The recommendation of the committee is under consideration of the Government.

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ :** ਕੀ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਆਇਆ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਿਫਾਰਸ਼ਾਤ ਤੇ ਗ਼ੌਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ?

**मन्त्री :** सिफारिशात करने में तो माननीय सदस्य खुद शामिल थे क्योंकि वह इस समिति के सदस्य थे । इन सिफारिशात पर ग़ौर करके स्टेट बोर्ड ने फैसला करना है और बोर्ड की अभी तक मीटिंग नहीं बुलाई गई ।

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री :** क्या मिनिस्टर साहिब बतायेंगे कि स्टेट लैवल पर जो कमेटी पोलिटीकल-सफरर्ज़ को एड देने के सवाल पर सिफारिशात करने के लिये कमेटी बनाई गई थी उसकी रिपोर्ट कब सरकार के पास आई थी और गवर्नमैंट उस पर कब ग़ौर करने जा रही है ?

**मन्त्री :** इस सवाल का उत्तर तो मैं ने पहले दे दिया है तारीख जब कि यह रिपोर्ट गवर्नमैंट के पास आई थी मझे ठीक प्रकार से याद नहीं है। यह ग़ालिबन एक या दो फरवरी थी ।

---

**Note* : Questions began with the list of starred questions for the 18th March, 1966 and thereafter the list of starred Questions for the 28th March, 1966 was taken up.

**ਕਾਮਰੇਡ ਮੱਖਣ ਸਿੰਘ ਤਰਸਿੱਕਾ** : ਕੀ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸੱਣਗੇ ਕਿ ਇਹ ਗੌਰ ਕਿਤਨਾ ਲੰਬਾ ਚੌੜਾ ਹੋਣਾ ਹੈ ? ਕੀ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਡੀਵੀਜ਼ਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲੇ ਪਹਿਲੇ ਇਹ ਗੌਰ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਵੇਗਾ ?

**मन्त्री** : बहुत जल्दी से जल्दी करेंगे ।

**कामरेड राम प्यारा** : क्या मिनिस्टर साहिब बतायेंगे कि क्या गौर करते वक्त इस बात का भी ध्यान रखा जाएगा कि कई ऐसे लोगों के नाम पर तो जमीन नहीं हो गई जो असल में पोलिटीकल-सफरर्ज़ नहीं हैं ?

**मन्त्री** : इस बारे में अर्ज कर देना चाहता हूं कि ज़मीन देने के लिए एक खास तरीका रखा गया था और उसी प्रोसीजर के मुताबिक यह जमीनें एलाट की गई थीं और उनको मिले भी 8 या 10 साल हो चुके हैं। मुझे तो ऐसे कोई केस का पता नहीं। अगर कोई केस माननीय सदस्य के नोटिस में हो तो वह इस बारे में जानकारी दे सकते हैं।

**ਸਰਦਾਰ ਕੁਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸੱਣਗੇ ਕਿ ਇਸ ਮਸਲੇ ਤੇ ਕਿਸ ਹਦ ਤਕ ਗੌਰ ਹੋ ਚੁੱਕਾ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨ ਵਿੱਚ ਕੀ ਹਿਚ ਦੂਰ ਕਰਨੀ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ ?

**मन्त्री** : इस कमेटी ने अपनी सिफारिशात कर दी हैं लेकिन जमीन कृषि विभाग की है, इसलिये अब उस से पूछा जाएगा और उसके बाद यह केस बोर्ड के पास फैसल के लिये जाएगा।

**ਕਾਮਰੇਡ ਗੁਰਬਖਸ਼ ਸਿੰਘ ਧਾਲੀਵਾਲ** : ਕੀ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਿਆਸੀ ਪੀੜਤਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿੱਚ ਰਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਹਿਸਾਰ ਵਿਚ ਜ਼ਮੀਨ ਲੀਜ਼ ਤੇ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕੁਝ ਪੈਨਸ਼ਨਾਂ ਦੇ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕੀ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪੀੜਤਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਪੰਜਾਬ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਚਲੇ ਗਏ ਹਨ, ਕੁਝ ਮਦਦ ਕਰਨ ਬਾਰੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਇਸ ਕਮੇਟੀ ਨੇ ਸਿਫਾਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ?

**मन्त्री** : जो सिफारिशात इस कमेटी ने की हैं उनमें एक सिफारिश यह भी है कि जो राजनीतिक पीड़ित पंजाब से बाहर चले गये हैं उनकी भी सरकार को मदद करनी चाहिए। इस बारे में अभी कोई आखरी फैसला नहीं हुआ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਮੱਖਣ ਸਿੰਘ ਤਰਸਿੱਕਾ** : ਕੀ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਗੱਲ ਸਾਫ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜੋ ਪੋਲੀਟੀਕਲ ਸਫਰਰਜ਼ ਨੂੰ ਲੀਜ਼ ਤੇ ਹਿਸਾਰ ਵਿੱਚ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਹਨ, ਕੀ ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਬਣਨ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਉਹ ਕੈਨਸਲ ਤਾਂ ਨਹੀਂ ਕਰ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣਗੀਆਂ ?

**मन्त्री** : उन लोगों को ज़मीनें मिली हैं ज़िला हिसार में जो कि हरियाणा के इलाका में हैं। मैं मानता हूं कि हरियाणा के आदमी ज़बान से पीछे नहीं हटते ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਭਾਨ ਸਿੰਘ ਭੌਰਾ** : ਕੀ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੱਸਣਗੇ ਕਿ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿੱਚ ਐਸੇ ਵੀ ਸਿਆਸੀ ਪੀੜਤ ਆਏ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਅਰਜ਼ੀਆਂ ਇਸ ਲਿਸਟ ਵਿਚ ਆਣ ਤੋਂ ਰਹਿ ਗਈਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਔਰ ਇਸ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਇਮਦਾਦ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਰਹੀ ? ਕੀ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਮੀਨ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਸ਼ਕਲ ਵਿੱਚ ਮਦਦ ਦੇਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹੈ ?

**मन्त्री** : ऐसे राजनीतिक पीड़ितों, जिनको या तो आज तक जरूरत ही नहीं पड़ी या जिन्होंने कई और कारणों से अपने प्रार्थनापत्र सरकारी मदद के लिये नहीं दिये उनके बारे में भी गौर करने के लिये इस कमेटी की रिपोर्ट में सिफारिश की गई हैं। उनको जमीन तो दी नहीं जा सकती क्योंकि सरकार के पास और जमीन है ही नहीं। उनको माली इमदाद देने के लिये इस रिपोर्ट में सिफारिश की गई हुई है।

**श्री फतेह चन्द विज** : क्या मिनिस्टर साहिब बतायेंगे कि अगर किसी स्यासी पीड़ित की मौत हो जाए तो उसके बाद उसकी ज़मीन का हक़दार उसके किस किस रिश्तेदार को करार दिया जाता है ?

**मन्त्री** : जहां तक राजनीतिक पीड़ित को दी गई जमीन का ताल्लुक है यह उसकी बीवी और बच्चों को दी जाती है लेकिन जहां तक उसकी पैनशन का ताल्लुक है उसके बारे में अब सिफारिश की गई है कि उसकी बेवा को दी जाए लेकिन इससे पहले यह सिफारिश थी कि वह बन्द कर दी जाए। लेकिन कुछ समय पहले राजनीतिक पीड़ितों की विधवाओं की प्रार्थनापत्रों पर हमदर्दाना गौर करने के लिए फैसला किया गया था।

**ਸਰਦਾਰ ਕੁਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣ ਦੀ ਖੇਚਲ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਸਿਆਸੀ ਪੀੜਤਾਂ ਨੂੰ ਹਿਸਾਰ ਵਿੱਚ ਜ਼ਮੀਨ ਅਲਾਟ ਕੀਤੀ ਹੋਈ ਹੈ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਥੇ ਮਕਾਨ ਦੇਣ ਦੀ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਮੁਫਤ ਤਾਲੀਮ ਦੇਣ ਬਾਰੇ ਵੀ ਕੋਈ ਸਕੀਮ ਹੈ ?

**मन्त्री** : जहां तक उनके बच्चों की मुफ्त पढ़ाई का ताल्लुक है इस बारे में हिन्दुस्तान की सरकार की एक योजना है और उस योजना के तहत राजनीतिक पीड़ितों के बच्चों को पढ़ाई के लिये मदद की जाती है बशर्तेकि उस राजनीतिक पीड़ित की माहवारी आमदनी तीन सौ रुपये से कम हो। इस योजना के तहत आधा रुपया पंजाब सरकार जुटाती है और आधा हिन्द सरकार जुटाती है लेकिन जहां तक पंजाब के राजनीतिक पीड़ितों का प्रश्न है उनकी तादाद बहुत ज्यादा है और पंजाब सरकार उन सब को पूरी इमदाद सारे साल के लिये नहीं दे सकती। इसलिये हिन्दुस्तान की सरकार से प्रार्थना की गई है कि वह केन्द्रीय सरकार की इमदाद को और बढ़ावें। और उसके मुताबिक पंजाब सरकार के हिस्सा में जितनी इमदाद देनी आएगी वह यह देगी।

## RECOVERY OF TACCAVI LOANS FROM THE FARMERS OF WAR-HIT AREA

***9853. Shri Fatch Chand Vij** : Will the Minister for Revenue be pleased to state—

(a) whether it is a fact that despite the announcement by almost all the Ministers of the Government for the remission of land revenue and abiana in the border areas, the necessary orders in that regard did not reach the authorities concerned and in several cases notices for recovery of taccavi loans have been issued to the farmers of such areas ;

(b) whether Government is aware of the fact that the District Congress Committee (Rural), Amritsar District in its meeting

[Shri Fateh Chand Vij]

held at Amritsar in the first week of January, 1966, expressed serious concern at the failure of the Government to issue orders for the remission of land revenue and abiana in the border areas of the State; and

(c) whether Government has investigated as to who was responsible for issuing such notices to the farmers of the border areas; if so, the result of the investigation and the action so far taken or proposed to be taken by the Government against those responsible for issuing such notices ?

**Sardar Gurdial Singh Dhillon** (Transport and Elections Minister): (a) No. Notice for recovery of taccavi loans has not been issued to any farmer belonging to war-hit areas.

(b) Yes. But the information of the District Congress Committee (Rural) was incorrect.

(c) Question does not arise in view of reply at (a) above.

SPEED LIMIT FOR GOVERNMENT/PRIVATE BUSES AND TRUCKS

***9963. Sardar Niranjan Singh Talib :** Will the Minister for Transport and Elections be pleased to state -

(a) whether any speed limit has been fixed for the Government Transport buses and trucks plying in the State; if so, what;

(b) whether the Government has taken any steps to see that the privately-owned buses and trucks observe the speed limit as mentioned in reply to (a) above; if not, the reasons therefor ?

**Sardar Gurdial Singh Dhillon:** (a) Yes; the maximum speed limit fixed for buses and trucks is 30 miles and 25 miles, respectively, under the eighth Schedule to the Motor Vehicles Act.

(b) Yes. Regular routine and surprise checkings are arranged and prosecutions launched in case of violations.

**ਸਰਦਾਰ ਨਿਰੰਜਨ ਸਿੰਘ ਤਾਲਿਬ** : ਜਿਸ ਤਰਾਂ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਸਪੀਡ ਕਾਬ ਕਰਨ ਲਈ ਗਵਰਨਰ ਲਗਾਉਣ ਦੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਸੀ ਕੀ ਇਹ ਲਗਾਏ ਗਏ ਹਨ ?

**ਮੰਤਰੀ** : ਤੁਹਾਨੂੰ ਤਾਂ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਤਾ ਹੈ ਇਤਨੇ ਗਵਰਨਰ ਕਿਥੋਂ ਲਿਆਈਏ। (ਹਾਸਾ) ਦੋ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਸੀ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਕਰਦੇ ।(ਹਾਸਾ) ਅਰਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਜੋ ਸਮਝੌਤਾ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਸੀ ਉਸ ਵਿੱਚ ਸਪੀਡ ਵਧ ਰਖੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਰਾਜ ਸਭਾ ਵਿੱਚ ਇਕ ਬਿਲ ਇੰਟਰੋਡਿਊਸ ਹੋਇਆ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿੱਚ ਸਪੀਡ ਲਿਮਿਟ ਰੇਜ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ 60 ਕਿਲੋਮੀਟਰ, ਜੋ ਕਰੀਬ 37½ ਮੀਲ ਬਣਦੀ ਹੈ, ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ । ਸੋ ਜਦੋਂ ਨਵਾਂ ਅਕਟ ਬਣੇਗਾ ਤਾਂ ਗਵਰਨਰਾਂ ਦਾ ਬੰਦੋਬਸਤ ਕਰਾਂਗੇ ।

**ਸਰਦਾਰ ਨਿਰੰਜਨ ਸਿੰਘ ਤਾਲਿਬ** : ਕੀ ਆਪ ਦੀ ਚੈਕਿੰਗ ਕਰਕੇ ਬਸਾਂ ਅਤੇ ਟਰੱਕਾਂ ਦੇ ਅਕਸੀਡੈਂਟ ਘਟੇ ਹਨ ?

